से सौदावारी लाना। इस काममें वे अनुचित प्रकारसे दो पैसा कमा सकते हैं। यदि इस बातका सन्देह हो जाय तो दो बातें करनी चाहिये। या तो घरका कोई आदमी नौकरोंके साथ हाट-बाजार करने जाया करे या प्रतिदिनकी इस्तेमाली चीजोंकी दरका पता रखे। यदि ऐसा नहीं कर सकते तो केवलमात्र सन्देह करके नौकरको चोरी लगाना या गाली देना उचित नहीं है। इसलिये यदि किसी बातमे सन्देह हो तो पहले उसका पता लगा लिया जाय, तब उसके सम्बन्धमें कुछ कहा जाय। कोई कोई स्त्रिया सौदा आ जानेपर उसका दर पूछती है, उसका वजन पूछती हैं और तुरत तराजू लेकर उसे तौलने बैठ जाती है। इस तरह एक तो रोजका समय बेकार नष्ट होता है और नौकरका घरमे रहना कठिन हो जाता है। इसलिये गृहिणीको यह काम प्रतिदिन नहीं करना चाहिये। हां, इतमीनानके लिये कभी कभी ऐसा कर लेना चाहिये। गृहिणीको चीजोंकी दर भिन्न भिन्न बाजारोमे क्या है यह भी जान रखना चाहिये, कौनसी वस्तु किस

बाजारमें सस्ती और अच्छी मिलती है इसकी भी जानकारी रखनी चाहिये। कभी कभी घरकी स्त्रियोंके "महंगा" शब्दसे नौकर चाकर इतने चकरा जाते हैं कि वे बाजारसे खराबसे खराब व छटुई चीज लाकर रख देते हैं। कलकत्तेकी बात है, जिस मकानमे मैं पहले रहता था उसी मकानदारके घरका हाल सुनाता हूं। जमादार जब तरकारी लेकर आता तो गृहिणी "चोखी कोनी लायो, महंगो है" की आवाज दिया करतीं। इसका परिणाम यह हुआ कि घरके प्राणी तरकारीके नाम तरसने लगे। ताजी तरकारी उन्हें कभी नसीब ही नहीं होती थी। जब कभी घरका कोई प्राणी जमादारसे ताजी तरकारी लानेको कहता तभी तो वह साफ जवाब देताः—बाबू साहब, चोर कौन बनने जाय, तरकारीवालोंसे झगड़ा कौन करने जाय। आपके घरकी स्त्रियोंको ताजी तरकारी भाती ही नहीं। एक बार लाकर फिर फेरने कौन जायगा। इस तरहके व्यवहारसे गृहिणीको सदा सतर्क रहना चाहिये। गृहिणीको सदा इस बातका पता लगा रखना चाहिये कि अमुक समय

अमुक तरकारी आजाती है और इतने मूल्यपर बिकती है। उसीके अनुसार गृहिणीको प्रतिदिन बतला देना चाहिये कि क्या तरकारी आवे।

किसी किसी घरमें नौकर टिकते ही नही। नित नयोंका आगमन और पुरानोंका प्रयाण होता है। इसका एकमात्र कारण गृहिणीका अनुचित व्यवहार है। विना किसी कारण, विना समझे बूझे नौकरोंको डाटना डपटना, गाली गुफ्ता देना या चोरी लगाना उनके दिलको तोड़ देता है। फिर उनका घरमें ठहरना कठिन हो जाता है। इससे नौकरोंको हठात् कोई अनुचित बात नही कह देना चाहिये।

किसी किसी घरमें यह भी देखा गया है कि नौकरोंके प्रति कुव्यवहारके कारण घरके बालक बालिकाओंकी आदत खराब हो जाती है। लड़के स्वभावसे ही चञ्चल होते हैं, वे हर वक्त यही चाहते हैं कि नौकर उनकी सेवामे लगा रहे। ऐसा न होनेसे उन्हें प्राय क्रोध आ जाता है और गृहिणीसे उस नौकरकी अनेक तरहसे शिकायत करते हैं और माताके पास रोते हैं। स्वभावत· माताको क्रोध चढ़ आता है। माता

बाजारमें सस्ती और अच्छी मिलती है इसकी भी जानकारी रखनी चाहिये। कभी कभी घरकी स्त्रियोंके "महंगा" शब्दसे नौकर चाकर इतने चकरा जाते हैं कि वे बाजारसे खराबसे खराब व छटुई चीज लाकर रख देते हैं। कलकत्तेकी बात है, जिस मकानमे मैं पहले रहता था उसी मकानदारके घरका हाल सुनाता हूं। जमादार जब तरकारी लेकर आता तो गृहिणी "चोखी कोनी लायो, महंगो है' की आवाज दिया करती। इसका परिणाम यह हुआ कि घरके प्राणी तरकारीके नाम तरसने लगे। ताजी तरकारी उन्हें कभी नसीब ही नही होती थी। जब कभी घरका कोई प्राणी जमादारसे ताजी तरकारी लानेको कहता तभी तो वह साफ जवाब देता:—बाबू साहब, चोर कौन बनने जाय, तरकारीवालोंसे झगड़ा कौन करने जाय। आपके घरकी स्त्रियोंको ताजी तरकारी भाती ही नहीं। एक बार लाकर फिर फेरने कौन जायगा। इस तरहके व्यवहारसे गृहिणीको सदा सतर्क रहना चाहिये। गृहिणीको सदा इस बातका पता लगा रखना चाहिये कि बाजारमें अमुक समय

अमुक तरकारी आजाती है और इतने मूल्यपर बिकती है। उसीके अनुसार गृहिणीको प्रतिदिन बतला देना चाहिये कि क्या तरकारी आवे।

किसी किसी घरमे नौकर टिकते ही नही। नित नयोका आगमन और पुरानोंका प्रयाण होता है। इसका एकमात्र कारण गृहिणीका अनुचित व्यवहार है। विना किसी कारण, विना समझे बूझे नौकरोको डाटना डपटना, गाली गुफ्ता देना या चोरी लगाना उनके दिलको तोड़ देता है। फिर उनका घरमे ठहरना कठिन हो जाता है। इससे नौकरोको हठात् कोई अनुचित बात नही कह देना चाहिये।

किसी किसी घरमे यह भी देखा गया है कि नौकरोके प्रति कुव्यवहारके कारण घरके बालक बालिकाओकी आदत खराब हो जाती है। लड़के स्वभावसे ही चञ्चल होते है, वे हर वक्त यही चाहते हैं कि नौकर उनकी सेवामे लगा रहे। ऐसा न होनेसे उन्हें प्राय क्रोध आ जाता है और गृहिणीसे उस नौकरकी अनेक तरहसे शिकायत करते है और माताके पास रोते है। स्वभावतः माताको क्रोध चढ़ आता है। माता

स्वयं नौकरोंको इसके लिये कुछ न कहकर गृहस्वामीसे कह देती है और गृहस्वामी विना सोचे समझे नौकरको मारपीट देते हैं। बालकने देखा कि मेरे कहनेका यह असर पड़ता है। फिर क्या उसका दिमाग आसमानपर चढ जाता है और वह अनेक तरहकी अनर्थकारी बातें कर डालता है। इस तरहकी बुरी आदतोंका परिणाम यह होता है कि कभी कभी परिवार नष्ट हो जाते हैं, घरमें फूट पैदा हो जाती है।

इसलिये माताको उचित है कि इस बातका सदा यत्न करती रहे कि लड़कोंमें इस तरहकी बुरी आदतें न पड़ने पावें। नौकरोंको जो कुछ कहना हो स्वयं कहे, यदि कहींसे उनमें कुचाल या कुव्यवहार देखे तो इसके लिये उनको डांटे डपटे पर लड़कोंको इस बातका कभी भी अवसर न दे कि वे उनके संबंधमें कोई बात कहें। नौकरोंको सदा डाटते डपटते रहना भी उचित नही है। इससे बहुधा नौकर बेहया हो जाते हैं और किसी कामके नहीं रहते।

किसी किसी परिवारमें गृहिणी यह समझ लेती हैं कि दास दासी सर्व निपुण होंगे। घड़ीकी सूईकी तरह अपना काम पूरी योग्यताके साथ पूरा करेंगे। पूरी ईमान्दारी दिखलावेंगे। इसमें गृहिणी भारी भूल करती है। उन्हे समझ लेना चाहिये कि यदि इनमे इतनी योग्यता होती तो ये चार रुपयेके लिये दूसरोके हाथ अपनेको बेंच न देते। इसी तरहकी कल्पनाओंके आधारपर इनसे काम बिगड़ते देखकर गृहिणीको इनपर जल्दी क्रोध नही करना चाहिये क्योंकि ये भी क्रोध रहित नही है। इन्हें तो हमसे भी अधिक क्रोध हो सकता है क्योंकि ये निपट मूर्ख होते है। उनके कामोंमें शिथिलता, देरी, अधूरापन आदि अनेक दोष रह सकते है पर इसके लिये उन्हें सजा देना या और किसी तरहका दण्ड देना उचित नहीं क्योंकि इस तरहसे संसार चल नही सकता।

यदि गृहिणी सचमुच नौकर चाकरोंका सुधार चाहती है, उनकी अवस्था ठीक करना चाहती है तो उसे उचित है कि वह उनके बीचमें प्रेम फैलावे, उनके ऊपर दया दिखलावे।

प्रेमके साथ उन्हें रखनेसे, उनपर प्रेम दिखलानेसे जो लाभ हो सकता है, जो काम कराया जा सकता है वह डाट डपटसे नहीं हो सकता।

नौकर चाकरोंको हमेशा डाटते डपटते रहनेसे एक बुराई और भी पैदा हो जाती है। वे मुंहपर जबाव देने लगते हैं। इस तरहके नौकरोंसे गृहस्थीका काम काज नहीं चल सकता। इस तरह नौकर रखकर भी अनेक तरहकी कठिनाइयोंको झेलनेसे बढ़कर दुःखकी और क्या बात हो सकती है ?

इस लिये हरवक्त नौकरोंको डाटते रहना, या लड़कोंके लिये उन्हें गाली गुफ्ता देना उचित नहीं। जहांतक हो सके नौकरसे काम चलावे। यदि उससे काम चलना एकदमसे असम्भव हो जाय तो उसे निकाल दे।

यदि दास दासीने कोई बड़ा अपराध किया है और निकाल दिये जाने योग्य है तो भी अवसर कुअवसर देखकर ही उसे निकालना चाहिये। गृहिणीको उचित है कि क्रोधके वश होकर कोई भी ऐसा काम नहीं कर डाले जिसके लिये पीछे पछताना पड़े। मेरे एक

मित्रकी स्त्री जब कभी दास दासियोंपर बिगड़ती और उनको किसी तरहका दण्ड नहीं दिया जाता था तो वे अपना ही सिर पीटने लग जाती थीं। एक बार उन्होंने यह काण्ड इतनी बेसमझीसे किया कि सैकड़ों रुपये डाक्टरके लिये खर्च करने पड़े तो भी आराम नहीं हुआ। उनके पति घबरा गये। दूसरी बार जब वे फिर मजूरिनपर बिगड़ीं तो बिचारेने मारे डरके मजूरिनको जवाब दे दिया। समयपर दूसरी मजूरिन नहीं मिल सकी। घरका सब काम काज अपने हाथों करना पड़ा। लड़के—जिन्हें कभीकी आदत नहीं थी-पानीमें भीग भीगकर सौदा लाने लगे। परिणाम यह हुआ कि दोही दिनके बाद गृहिणी मय बाल बच्चोंके बीमार पड़ गईं और स्वयं हमारे मित्र साहबको रसोई बनाना पड़ा। इससे उनका और काम ठीक तरहसे नहीं होने लगा। दफ्तरका काम भी वे ठीक तरहसे नहीं देख सकते थे। शामको जब उन्हें काम काज सम्हालनेका समय होता उसी समय लड़कोंको साबूदाना देना पड़ता। जरासी जल्दीबाजीसे इस तरहका परिणाम

निकला। इससे गृहिणीको सोच समझकर काम करना चाहिये। यदि नौकर एकदम रखने लायक नहीं है तो चुपचाप दूसरा आदमी तलाश कर ले तब उसे जबाब दे। सच्ची गृहिणीका यही लक्षण है कि वह परिवारका काम अच्छी तरहसे चलावे। उसमें किसी तरहकी बाधा न उपस्थित होने दे।

हमारे लिखनेका यह अभिप्राय नहीं है कि हर हालतमें ही यही व्यवहार रखना चाहिये। यदि नौकर कोई ऐसा अनुचित काम करते पाया जाय जिससे घरमे उसका एक क्षणके लिये भी रहना हानिकर है तो उसे तुरत निकाल देना चाहिये। उस समय सुविधाओं और असुविधाओंका विचार नही करना चाहिये। यदि नौकर या नौकरानी लड़कोंको बुरी आदत सिखाते पाये जायं तो एक क्षणके लिये भी उन्हें घरमें ठहरने देना उचित नही।

एक बार नौकरको खूब सोच समझकर और ठोंकपीट कर रखना ही उचित है। बार बार नौकरोंके बदलनेसे या निकालनेसे वे घरको इस तरह बदनाम कर देते हैं कि फिर नौकरोंका

मिलना ही कठिन हो जाता है। इसलिये पहले अविचारसे काम लेकर पीछेके लिये कठिनाईका बीज बोदेना उचित नही। यदि नौकर बदमाश है और उसे निकालना है तो नये नौकरको रखते समय इस बातका सदा ख्याल रखिये कि पुरानेका संसर्ग इससे नहीं होने पाता।

अच्छेसे अच्छे नौकरोको भी खराब नौकर सिखा पढ़ा कर बरबाद कर देते है। मेरे एक मित्रने मुझसे एक दिन अपने एक नौकरके बारेमे एक किस्सा कहा। उसे मै आजतक नही भूल सका हू। उनका पुराना नौकर बडा बदमाश था। उसे उन्होने निकालना चाहा। नया नौकर रखा। पहले ही दिन पुराने नौकरने नये नौकरको सिखा दिया कि जो कुछ सौदा घरमे मंगाया जाय उसमेसे दो पैसा कम करके लाया करना। सयोगवश सबसे पहले उसे दो आना पैसा पोस्ट कार्ड लानेके लिये दिया गया। वह गया और ६ पोस्ट कार्ड लाया (उस समय पैसेवाला पोस्ट कार्ड चलता था)। दो पोस्ट कार्ड कम देखकर उससे पूछा गया तो उसने साफ साफ बतला दिया। बड़ी हंसी हुई। आलसी

नौकरोंको डांटने या निकालनेके बदले तनखाह रोक लेनेसे वे सुधर जाते हैं।

किसी किसी घरके नौकर इतने विगड़ गये रहते हैं कि वे सीधी तरहसे बातचीत तक करना नहीं जानते। मारवाड़ियोंके नौकर प्रायः इसी तरह होते हैं। इससे नौकरकी बदनामी नहीं होती बल्कि घरकी बदनामी होती है। भला आदमी ऐसे लोगोंके घर आना नहीं चाहता। इससे गृहिणीको सदा इस तरहकी शिक्षा देनी चाहिये जिससे नौकर चाकर सदा नम्र रहें और जो उनके घर आवे उनसे विनीत होकर बात चीत करें।

नौकर चाकरोका पेट कभी न काटे। अगर उन्हें पेटभर भोजन नहीं दिया जाता तो उनमे चोरी करनेकी आदत अवश्य पड़ जायगी। आदमी भूखा रहकर कितने दिन तक काम कर सकता है। अगर ठीक तरहसे पेटभर अन्न नही मिलता तो वह उन बुरे तरीकोंसे काम लेकर अपना पेट तो भरेगा ही।

प्रायः देखा जाता है कि नौकरोंके लिये अलग सामान पकाया जाता है अर्थात् घरके

प्राणियोंके लिये जो सामान तैयार होता है उससे खराब अन्न उनके लिये बनाया जाता है। यह बात उचित है या अनुचित, इस सम्बधमे हम कुछ नही कहना चाहते। हम केवल दो बातें लिख देना चाहते हैं और आशा करते हैं कि हमारे घरोंकी वहू वेटियां अपनी गृहस्थीके अवस्थाके अनुसार इसे काममें लावेगी।

जैसा हमने ऊपर कहा है घरके नौकर-चाकर परिवारके अंग समझे जाते हैं। परिवार-के सुखमे वे अपना सुख और दु:खमें दु:ख मानते है। घरमे जिस दिन अभाग्यवश फाका हो जाता है वे भी पानी पीकर चुपचाप सो रहते है। फिर जव घरके सव प्राणीको सुस्वादु भोजन मिलता है तो अकेले वही क्यो उससे वञ्चित रहें।

दूसरे जीभका स्वाद सव लोग लेना चाहते हैं। अगर स्वादकी तृप्ति यो नहीं होती तो नौकरोमे चोरी करनेकी आदत पड़ सकती है। दासियोको वहुधा चीजें चुराकर खाते देखा गया है। इससे पवित्रता और सफाई तो नष्ट होती ही है धर्म भी जाता है,क्योकि चोरी करके

नौकरोंको डांटने या निकालनेके बदले तनखाह रोक लेनेसे वे सुधर जाते हैं।

किसी किसी घरके नौकर इतने बिगड़ गये रहते हैं कि वे सीधी तरहसे बातचीत तक करना नहीं जानते। मारवाडियोंके नौकर प्रायः इसी तरह होते हैं। इससे नौकरकी बदनामी नहीं होती बल्कि घरकी बदनामी होती है। भला आदमी ऐसे लोगोंके घर आना नहीं चाहता। इससे गृहिणीको सदा इस तरहकी शिक्षा देनी चाहिये जिससे नौकर चाकर सदा नम्र रहे और जो उनके घर आवें उनसे विनीत होकर बात चीत करे।

नौकर चाकरोंका पेट कभी न काटे। अगर उन्हे पेटभर भोजन नहीं दिया जाता तो उनमे चोरी करनेकी आदत अवश्य पड़ जायगी। आदमी भूखा रहकर कितने दिन तक काम कर सकता है। अगर ठीक तरहसे पेटभर अन्न नहीं मिलता तो वह उन बुरे तरीकोंसे काम लेकर अपना पेट तो भरेगा ही।

प्रायः देखा जाता है कि नौकरोंके लिये अलग सामान पकाया जाता है अर्थात् घरके

प्राणियोंके लिये जो सामान तैयार होता है उससे खराब अन्न उनके लिये बनाया जाता है। यह बात उचित है या अनुचित, इस सम्बधमें हम कुछ नही कहना चाहते। हम केवल दो बातें लिख देना चाहते हैं और आशा करते हैं कि हमारे घरोंकी बहू बेटियां अपनी गृहस्थीके अवस्थाके अनुसार इसे काममें लावेंगी।

जैसा हमने ऊपर कहा है घरके नौकर-चाकर परिवारके अंग समझे जाते है। परिवार-के सुखमें वे अपना सुख और दुःखमें दुःख मानते है। घरमे जिस दिन अभाग्यवश फाका हो जाता है वे भी पानी पीकर चुपचाप सो रहते है। फिर जब घरके सब प्राणीको सुस्वादु भोजन मिलता है तो अकेले वही क्यो उससे वञ्चित रहे।

दूसरे जीभका स्वाद सब लोग लेना चाहते है। अगर स्वादकी तृप्ति यो नहीं होती तो नौकरोमें चोरी करनेकी आदत पड़ सकती है। दासियोको बहुधा चीजें चुराकर खाते देखा गया है। इससे पवित्रता और सफाई तो नष्ट होती ही है धर्म भी जाता है,क्योंकि चोरी करके

ानेके कारण वह सुअवसर न पाकर विना हाथ ह धोये ही उसी जूठे हाथके साथ दूसरे काममें ग जा सकती हैं ।

इसलिये यदि गृहस्थीकी दशा ऐसी नही कि नौकर चाकरोंको भी उसी तरहका ोजन दिया जाय जिस तरहका घरके अन्य ाणियोंको दिया जाता है तो रसोईमें अगर ोई अच्छी चीज वने तो उसमेंसे थोड़ा अवश्य : देना चाहिये ।

प्राचीन हिन्दू धर्म भी यही सिखाता है । हेन्दूकी रसोईमें जो पदाथ वनता था उसका ंश ग्रासके रूपमें गो, ब्राह्मण और अतिथि अभ्यागतके लिये निकालकर तभी उसे खाया नाता था। जो हिन्दू परिवार इतना त्याग क… था वह क्या नौकर चाकरोंके अंशको भी तके, यह कितनी लज्जाकी वात …

इसी तरह गृहस्थीकी … नौकरोंको फटे पुराने कपडे … चाहिये । विचारे गरीव हैं … जायगी उतनी ही …

# नौवां अध्याय



## गहना या आभूषण

स्त्रियोंमें गहना पहननेकी बड़ी जबर्दस्त इच्छा होती है। गहनाका लोभ उन्हें इतना अधिक होता है कि गहना पहननेसे वे कभी भी नही थकती। किसी महापुरुषने कहा था कि यदि गहना कहकर चांदीकी सील्ह भी स्त्रियोंके गलेमें पहना दो तो वे उसे भारी नहीं समझेंगी। गहनेकी ओर स्त्रियां इतनी अधिक रुचि क्यो दिखलाती है? क्योंकि उसे वे अपने शरीरका शृंगार समझती है। जिस स्त्रीके बदनपर जितना अधिक गहना होगा वह अपनेको उतना ही सुन्दरी समझेंगी। उसकी तथा दूसरोंकी आंखोमे उसका रूपलावण्य उतना ही बढ़ा समझा जायगा। जिस स्त्रीके पास जितना अधिक गहना होगा दूसरोकी आंखोंमें वह उतनाही अधिक प्रतिष्ठित समझी जायगी। यही कारण है कि स्त्रियां गहनेको

इतना प्यार करती हैं और उसके पीछे इस तरह पड़ी रहती है।

गहना पहनना अनुचित नहीं। अपनी अवस्थाके अनुसार प्रत्येक गृहिणीको अपने शरीरपर गहना रखना चाहिये। पर सुगृहिणीको इस बातका सदा ध्यान रखना चाहिये कि गहनेकी यह लालसा रोग न हो जाय। किसी किसी गृहस्थीमें स्त्रियोंकी गहनेकी यह लालसा इतनी ज्यादा रहती है कि सोनारकी रोजी कभी भी नही टूटती। आज एक गहना बना और चार छ॰ महीनेके बाद उस गहनेको पहनकर गृहिणी किसोके यहां दावत या जीमनवारमें गई। वहांपर उसने देखा कि कोई दूसरी स्त्री उसी तरहका गहना पहनकर आई है जिसकी बनावट आदि सब नये तरहकी है। बस, तवीयतसे वह पुराना गहना उतर गया और नये गहनेकी चाट पड़ गई। जब तक दावतमें थी [illegible]

कर रही थी [illegible]

गया और [illegible] की

अब [illegible]

है। एक गहने सालमें चार बार टूटते हैं। चार बार गढ़ाई देनी पड़ती है और हर बार सोनारकी कुछ न कुछ बनती है। इस तरह वर्षभरके भीतर ही गहनेकी लागत आधी हो जाती है। यदि किसी दरिद्र गृहस्थकी स्त्रीमें इस तरहकी आदत पड़ गई तो उसकी तबाही ही समझिये। गहने आदिके लिये फर्माइश करनेमें स्त्रियां बड़ी तेज होती हैं। इसमें वे जरा भी विचार नहीं करतीं। पतिको जरा भी अनुकूल देखा कि एक नये गहनेकी फर्माइश कर दी।

गहना आदि बनवाते समय प्रत्येक स्त्रीको अपने घरकी अवस्थापर भली भांति विचार करना चाहिये। पतिकी आमदनी कितनी है, घरका खर्च कितना है, घरमें और कितनी स्त्रियां हैं जिन्हें गृहिणीके पहले गहना मिल जाना चाहिये तब कहीं गृहिणीको अपने लिये बनवाना चाहिये। यदि घरमें ननद है या देवरानी है तो उनको गहना सबसे पहले बनवाना चाहिये। ऐसा न करनेसे कभी कभी घोर विपत्ति आ उपस्थित होती है। गहनेका आनन्द घरका झगड़ा किरकिरा कर देता है। एक तरफ गहनेसे

जितना प्रकाश बढ़ता है, दूसरी ओर कलह और डाह आदिसे उतना ही अंधेरा छा जाता है।

गृहस्थकी स्त्रियोंमें गहनेके लिये नयी नयी इच्छाओंका उठना उचित नहीं है। इससे गृहस्थीपर अनेक तरहके संकट आनेकी सम्भावना रहती है। घरके झगड़ेका यह प्रधान कारण होता है। यदि और कारणोंसे झगड़ा नहीं भी होता तो इसे लेकर तो कभी रुक ही नहीं सकता। अनेक घरोंमें इसी गहनेको लेकर अलगागुजारी होते देखी गई है। एक घरकी बात है। बड़े भाई साहब अपनी पत्नीकी फरमाइशको टालना अपनी ताकतके बाहरकी बात समझते थे। साथही उनमे यह भी दोष था कि छोटे भाईके बच्चोंको एक भ गहना नहीं बनवा देते थे। छोटे भाई थे जरा समझदार सब बाते बरदाश्त करते जाते थे पर उनकी पत्नीको यह सब असह्य था। संयोगवश छोटे भाईके लड़केकी शादी पड़ी। पतोहूके लिये गहनाकी तजवीज होने लगी। बड़े भाई साहबने बहुत ही सूक्ष्म गहनेकी फिहरिश्त दी। पर साथ ही बड़ी बहू ( उनकी स्त्रीके ) लिये दो गहनेकी

चर्चा की। छोटे भाईकी स्त्रीको यह सह्य नहीं हुआ। झगड़ा छिड़ गया। अलगौझी तककी नौवत आई। कहिये, कहां तो एक तरफ शादीका शुभ काम और कहां दूसरी तरफ बटवारा और गृह विच्छेद।

पुराने गहनोंको तोड़वाना नितान्त अनुचित है। जो गहना स्त्रियोंके शरीरपर बहुत दिन तक रह जाता है उसका मूल्य केवल सोना या चांदीके ही हिसावसे नहीं रह जाता वल्कि स्नेहरूपी अमूल्य रत्न उसमे पैदा हो जाता है। जिस किसी पुत्री या बहूको वह मिल जाता है वह अपनेको धन्य समझती है। हमारे देहातोंमें बूढ़ी पुरनियोंके मरनेपर प्राय. लोग यह पूछते हैं, "बूढ़ीने अपना गहना पताई किसे दिया।" इसके अन्दर दो भाव छिपे रहते हैं। एक तो यह कि बूढ़ी मरते समय गृहिणीके पदपर किसे बेठा गई और शुभ आशीर्वाद किस बहूको दे गई। किसको उन्होने सबसे येग्य समझा।

गहनेका कौन पक्षपाती न होगा। अपनी शक्ति और सुविधाके अनुसार स्त्रियोंको गहना

अवश्य बनवा देना चाहिये। इससे दो लाभ होता है। एक तो स्त्रियोंका चित्त प्रसन्न रहता है, वे सन्तुष्ट रहती हैं और गृहस्थीका काम प्रेम और उत्साहसे करती हैं और दूसरे स्त्रियोंको गहना बनवाकर रख देना भी एक तरहका धन बटोरना है। भारतीय समाजकी बनावट जिस तरहसे हुई है उसके अनुसार बंक आदिमें रुपया जमा करनेकी हम लोगोंमे आदत नहीं है और समाई भी नहीं है। इसलिये समय समयपर स्त्रियोंके गहनोंमें जो रुपये लगा दिये जाते हैं वे एक तरहसे जमा कर दिये जाते है जो गाढ़े समयपर काम आते हैं। अभाग्यवश पति तथा अन्य कुटुम्बियोंके मर जानेपर अनेक कुलीन स्त्रियोंके भरण पोषणका वही सहारा रहता है। उन्हीं गहनोंके बदौलत वे अपने बुरे दिन काटती है। इसके अलावा यदि नीतिके अनुसार देखा जाय तोभी यही उचित प्रतीत होता है कि स्त्रियोंको गहना अपनी आयके अनुसार अवश्य बनवा देना चाहिये। जो घरमें पड़ा पडा दिनभर खटता है, जिसके ऊपर गृहस्थीका इतना भारी बोझ है, उसे प्रसन्न रख-

नेकी तथा उसके मनोरञ्जनकी कोई न कोई सामग्री अवश्य होनी चाहिये। पुरुष अनेक तरहके मेले, तमाशे, थेटरोंमें जाकर अपना दिल बहला लेते हे। पर स्त्रियोको यह सब नसीब नहीं होता। इसलिये उनके मनको सन्तुष्ट रखनेके लिये कोई सामग्री अवश्य होनी चाहिये। इसके लिये गहना सबसे उत्तम और बढ़कर है। पर स्त्रियोको सदा अपनी हैसियतका ख्याल रखना चाहिये। अमीरोकी स्त्रियोके बदनपर अच्छे अच्छे और कीमती गहने देखकर उनके मनमें विकार नहीं पदा होना चाहिये।

आभूषण ही स्त्रियोका सारा शृंगार नहीं है। स्त्रियोके स्वाभाविक गुण ही उनके सच्चे शृंगार हैं। नम्रता, लज्जा, विनय, सहनशीलता, मेहनत आदि गुण जिन स्त्रियोमें है उनकी शोभा गहनो और आभूषणोंसे सौ गुना अच्छी है। इसलिये स्त्रियोको गहनेकी तरफ जितनी रुचि रखनी चाहिये उससे अधिक रुचि इन गुणोको पैदा करनेमें रखनी चाहिये क्योकि स्त्रियोके ये ही सच्चे आभूषण हैं, जो

नाशवान नही हैं। ये जितने अधिक काममें लाये जायगे, उतनेही चमकेंगे और घटनेके वनिस्वत बढ़ेगे। न तो इन्हे चोर ही चुरा सकता है और न कोई इन्हें बेच ही सकता है।

स्त्रियोंमें गहनाकी अधिक लालसा देखनेमें आती है। उसका एक कारण और है। स्त्रियां शरीरकी सुन्दरताको सबसे अधिक मानती है। ईश्वरने जो सुन्दरता उन्हें दे रखी है उस से वे संतुष्ट नही होतीं। इसलिये बाहरी शृङ्गार पिटारसे वे अपनी सुंदरताको बढ़ाना चाहती हैं। इसका एक कारण और है। आज कल पुरुष समाजमे स्त्रियोके रूपकी ही विशेष चर्चा रहती है। इस बनावटी सुन्दरताके लिये गहने बुरी तरह लादे जाते है जिससे कभी कभी शरीर अङ्ग भङ्ग भी हो जाता है। पर इसकी कौन परवा करता है।

गहनेमें बुराइयां भी अनेक हैं। (१) गहनोंके बनवानेसे एक बड़ी रकम व्यर्थ अटक जाती है जिसका उपयोग कहीं और उत्तम काममें हो सकता है। (२) गहनोके कारण कभी कभी स्त्रियोको बड़े संकटमें पड़ना पड़ता

है। चोर डाकू इन्हीं गहनोंके लिये उनके प्राण तक ले लेते हैं। (३) शरीरपर हर वक्त गहना लादे रहनेसे शरीरमें अनेक तरहके रोग पैदा हो जाते हैं। (४) दरिद्रकी स्त्रियोंमें इस तरहके गहनोंको देखकर लालच पैदा होती है और वे अपने गरीब पतिको हर तरहसे सताती हैं। (५) गहनोंके बनवाईमें जो रकम दी जाती है वह कभी भी वसूल नहीं होती।

इससे स्त्रियोंको उचित है कि गहनाकी ओर वे अपने मनको अधिक झुकने न दें। जहां तक हो मनको रोकें। उतना गहना तो वे अवश्य पहनें जिननेसे उनके शरीरकी शोभा बढ़े क्योंकि रूप लावण्यमें ही स्त्रियोंका सच्चा आदर है। सुन्दरताको बढ़ानेमें कभी भी आलस्य नहीं करनी चाहिये। यह भी एक तरहका पाप है। पर साथ ही अपनी और अपने कुटुम्बकी अवस्थापर सदा ध्यान रखना चाहिये। पति सुभीतेके साथ जितना गहना बनवा दे उतनेसे ही सन्तोष कर लेना चाहिये। इसीमें नारी जातिकी मर्यादा है।



# दसवां अध्याय

## पति पत्नी सम्बन्ध

मनुष्यके जीवनमें सबसे बड़ी घटना विवाह है। विवाहका मतलब केवल इतना ही नहीं है कि इससे स्त्री और पुरुष एक दूसरेके सुख दु:खके साथी बनें। परिवारकी सारी आशायें विवाहपर ही हैं। विवाहसे ही कितने घरोमे स्वर्ग और कितने घरोमे नरकका विषम दृश्य उपस्थित हो जाता है। विवाहके बाद स्त्री पुरुषका सबंध, सन्ततिकी देखरेख आदिकी जिम्मेदारी पिता माताके ही उपर रहती है। सन्ततिका भविष्य जीवन पिता माताके ही ऊपर रहता है। इसका प्रभाव इतना जबर्दस्त पडता है कि पुश्त दरपुश्त इसकी छाया पडते देखनेमे आया है।

इसलिये वैवाहिक संबंधको एक साधारण घटना नही समझना चाहिये। उसे जीवनकी आनन्द देनेवाली घटना नहीं समझना चाहिये। इसके प्रतिकूल इस घटनाके बाद नर और

नारीके ऊपर बड़ी भारी जिम्मेदारी आजाती है। प्रथम मिलनमें पति और पत्नी एक दूसरेके रूपलावण्यपर ही विशेष ध्यान देते हैं। कितने लोग इसीको आदर्श पति पत्नी संवंध अथवा प्रेम कहते हे। पर जिसके साथ जन्मभर रहना है उसके वाहरी रूपकी चर्चा कवतक चल सकती हे। रूपका खिंचाव अधिक कालतक नही रह सकता। पति पत्नीका चरित्र ही एक दूसरेको खींच सकता है। उदाहरणके लिये चन्द्रमाकी शोभा तो संसारमें सवसे वढ़कर है। पर क्या हमलोग रोज रोज आंख गड़ाकर उसकी शोभाको ही देखा करते है? जिस चीजको हम सदा देखने रहते है अथवा जो सदा हमारे पास रहती है उसकी वाहरी शोभाका ध्यान हमे विशेष नहीं रहता। वह तो हमारे लिये साधारण वात हो जाती हे।

कितनी स्त्रिया मिलेंगी जो देखनेमें वड़ी ही सुन्दर हैं पर उनका हृदय हलाहल विपसे भरा है। वे ठीक अनारुनके फलकी तरह हे, जो देखनेमे तो वड़ा ही सुन्दर होता है पर यदि कोई उसे खा ले तो वह मर जायगा।

पर इससे हमारा यह मतलब नही है कि रूपका आदर न हो। आजतक संसारमें जिस रूपकी पूजा होती आई है उसके विरुद्ध हम कुछ नही कह सकते। हमारा कहना यह है कि संसारमें रूपसे अधिक पूजा गुणकी होती है। कुरूपा स्त्री यदि हर तरहके गुणवाली है तो उसका आदर गुण-हीना रूपवती स्त्रीसे कही अधिक होगा।

इस संसारमें पतिके सिवा नारीका दूसरा कोई नही है। वही उसका सब कुछ है। स्वामी रास्ता दिखलानेवाला है तो नारी उस रास्तापर होकर चलनेवाली है। विवाहके दिनसे ही दोनो एक दूसरेके अनन्य साथी हो जाते हैं। विवाह सम्बन्धके साथ ही पति और पत्नीके हृदयमें किस तरहकी आशायें उदित होती है। पति सोचता है कि हमारी नई दुलहिन एक दिन सच्ची गृहिणी बनकर घरकी शोभा बढायेगी। पत्नी सोचती है हमारे पति संसारमे खूब यश और नाम कमाकर वशकी मर्यादा बढ़ावेंगे। हमारी उन्नति होगी। पर परस्परके व्यवहारसे सभी आशाये मुरझाकर वहीं पड़ी रह जाती। इसमे प्रधान दोष स्त्रियोंका है।

पति पत्नीके व्यवहारमें दोनोको बहुत सतर्क होकर रहना चाहिये। पतिको चाहिये कि वह अपने मनमे यह बात कभी भी न लावे कि जिसे हम विवाह कर घरमें लाये हैं यह केवल हमारे सुख-साधनके लिये है। ईश्वरने पतिकी सहायताके लिये ही पत्नीको बनाया है। पतिको उसी भावके अनुसार पत्नीको रखना चाहिये। पत्नीको यह बात सदा ध्यानमें रखना चाहिये कि हम पतिकी अर्धांगिनी हैं अर्थात् जो कुछ काम काज बुरा या भला पति करता है उसके आधेके हम भागी हैं।

इसलिये उसे सदा यह बात देखते रहना चाहिये कि पति अनुचित रास्तेपर नहीं चल रहे हैं। यदि वह अनुचित रास्तेपर जा रहे हैं तो उसका धर्म है कि वह उन्हे समझावे और रोके। जो स्त्री ऐसा न करके स्वामीकी प्रियतमा बननेके लिये स्वय उसे बुरे मार्गपर ले जाना चाहती है वह घोर पाप करती है। यदि पत्नी पतिको अनुचित रास्तेपर जानेसे रोकती नहीं तो उसके पतिके कारण गृहस्थीमें अशान्ति और कलह पैदा हो जाता है। यदि पति क्रोधी

है और छोटे भाइयों तथा पिता माताको कड़ी बातें कहता है तो पत्नीको उचित है कि उसके क्रोधका सामना करके उसे समझावे।

ऐसा करनेमें यदि उसे पतिके क्रोधकी पात्री बनना पड़े, पति गुस्सा होकर उसे ही कुछ बुरा भला कह दे तो वह उसकी परवा न करे क्योंकि अपने ऊपर थोड़ा कष्ट झेलकर वह गृहस्थीका भारी उपकार कर रही है। क्रोध शान्त हो जानेपर स्वयं पति उसका अधिक आदर करेगा। घरमे उस स्त्रीका अधिक मान होगा जो गृहस्थीमें शान्ति रखनेका अधिक यत्न करती है।

पत्नीके लिये पति ही सब कुछ है। इसलिये पत्नीका धर्म है कि वह पतिकी आज्ञाको धर्म-वाक्य मानकर स्वीकार करे। हिन्दू परिवारमे पत्नीका सब कुछ पतिके हाथमें ही रहता है। इसलिये पति देवताके समान है। पर यदि जीवधारी देवताका व्यवहार या आचरण खराब होता है तो स्वभावतः पत्नीकी श्रद्धा भक्ति उसपरसे घट या कम हो जाती है। ऊंचे पदपर बैठनेसे ही प्रेम या आदरका कोई पात्र

नहीं हो सकता। उसके अनुसार उसका काम भी होना चाहिये। नहीं तो उसे उस पदके समान इज्जत नहीं मिल सकती।

इसलिये पतिको उचित है कि परिवारमें जो ऊंचा स्थान उसे दे दिया गया है उसकी मर्यादाको न बिगाड़े, सदा उसके योग्य काम करता रहे और उसकी इज्जत बनाये रखे। पतिको कोई ऐसा खराब काम नहीं करना चाहिये जिससे पत्नीकी चिन्ता बढ़ जाय। इसलिये पत्नीको सदा उचित है कि वह इस बातका ध्यान रखे कि विवाह-बन्धनके अनुसार हमें जो मिला है वह ऐसा कोई काम नहीं करता जिससे हमारी चिन्ता बढ़ जाती है, हमें दुःख झेलना पड़ता है या संकटमें पड़ना पड़ता है।

पत्नीको उचित है कि वह पतिके चित्तको समझ ले और उसीके अनुसार चले। यदि उससे कोई भूल हो जाय तो वह उसे स्वामीसे कभी भी न छिपावे। उसे उचित है कि वह सब बातें साफ साफ पतिसे कह दे। इससे पतिका पत्नीके ऊपर प्रेम बढ़ेगा। यदि एक बार भी स्वामीके हृदयमें यह बात जम

गई कि हमारी पत्नी सच नहीं बोलती तो फिर कभी भी वह उसका विश्वास नहीं करेगा। इसका फल स्त्रीके लिये बहुत ही बुरा होगा। यदि पति शान्त प्रकृतिका है और क्षमाशील है तो वह इस अपराधके लिये पत्नीको कुछ नहीं कहेगा पर उसका विश्वास नहीं करेगा, हृदयसे उसे उतार देगा। पर यदि कहीं पति उग्र स्वभावका हुआ, तो वह उसके लिये पत्नीको मारपीट भी सकता है। इससे कभी कभी पतिका चारित्रिक पतन भी हो जाता है। यदि पति क्रोध या उत्तेजनामें हो तो कुछ समयके लिये पत्नी सब बातें उससे छिपा सकती है पर पतिके शान्त होते ही उसे सब बातें उससे कह देनी चाहिये। अधिक समयतक छिपाये रहनेसे भी हानि होती है।

स्त्रियोंका प्रधान गुण वाक्संयम है, अर्थात् स्त्रियोंको उचित है कि जो कुछ कहे सोच समझकर कहे। अनाप शनाप कोई ऐसी बात मुंहसे न निकाल दें जिससे पति नाराज हो जाय। एक आदमीकी स्त्री सदा व्यंग ही बोला करती थी। साधारण साधारण बातमें पति-

पत्नीमें झगड़ा हो जाया करता था। एक बार उसकी मासी ( मौसी, माकी बहन ) उसे लेने आई। मौसीके घर जानेकी उसे बड़ी इच्छा थी। अपने पतिसे उसने छुट्टी मांगी। उन्होने सहज ही कह दिया कि जा सकती हो। इसपर उसने व्यंगसे कहा, आप तो यह चाहते ही हैं कि किसी तरह यह (उनकी स्त्री) मेरी आंखोंसे ओट रहे। इतना सुनते ही उसके पति बिगड़ गये। जाना रोक दिया। सारा सरंजाम ज्योंका त्यों पड़ा रह गया। विचारी मासी अपनासा मुंह लेकर लौट गई। यदि पति गुस्सेमें हो और कुछ अन्ड बन्ड कह दें तो भी पत्नीको इसकी परवा नहीं करनी चाहिये। पति देवता है। जो सदा अमृतरसकी वाणी बरसाते रहते हैं। वे यदि एकाध बार कड़वी बात भी कह दे तो उसी तरह बरदाश्त करनी चाहिये। पतिको क्रोधमें देखकर पत्नीको उचित है कि उस समय वह सिर नीचा करके चुप बैठ जाय और पतिको समझानेकी चेष्टा न करे क्योंकि क्रुद्ध आदमी आपेसे बाहर रहता है। उस समय उसे भला बुरा कुछ सुझाई नहीं देता।

बिगड़े जानेपर भी जो स्त्री वाक्‌संयम रख सकती है वह गृहस्थीका भार अति सहजमें सम्हाल और चला सकती है। यदि किसी कारणवश क्रोधमें आकर पति उत्तेजित हो उठे और स्त्री उस समय सम्हाल न रखे तो परिवारपर घोर विपत्ति आ सकती है। मेरे एक मित्र हैं। उनका स्वभाव इतना नम्र और सरल है, हृदय इतना कोमल है कि पशु पक्षी भी उनके मित्र हो सकते हैं। पर उनमे एक दोष है। मुंह धोनेके साथ ही यदि उन्हें कुछ खानेको न मिल जाय तो आफत ढहा देते हैं। उस समय उनके क्रोधका ठिकाना नहीं रहता। इसलिये पहले जलपानका बन्दोबस्त करके तब उन्हे दातुन दी जाती है। पर यदि कभी लाचारीवश यह न हो सका तो वे खूब बकबक लगाते है। उस समय उनकी स्त्री बिचारी सब बातें चुपचाप सुन लेती है। चूं भी नहीं करती।

पत्नीको उचित है कि वह पतिके दोषोको न ढूढ़ती रहे। संसारमें निर्दोष कौन है? केवल दोष लेकर वह जितना आगे बढ़ेगी उसे उतना ही अधिक दोष दिखाई देगा। मान

लीजिये कि पतिमें कोई दोष है, उसको लेकर लड़ाई झगड़ा करनेसे क्या लाभ ? इसका परिणाम स्त्रीके हकमें सदा बुरा होगा। यदि स्वामी स्त्रीपर यथेष्ट स्नेह नहीं रखता तो भी स्त्रीको उसके लिये लड़ना नहीं चाहिये, क्योंकि इससे पतिका वह दोष और भी बढ़ जायगा। अभीतक पति उपेक्षाके कारण प्रेम नहीं करता था। पर इस तरहके झगड़ेसे वह घृणाके कारण प्रेम करना बन्द कर देगा।

इससे पत्नीको उचित है कि पतिके प्रति अपने कर्तव्यका पालन वह चुपचाप करती जाय। यदि इतनेपर भी पति उससे प्रेम नहीं करता तो उसे अपना ही दोष समझकर ईश्वरका स्मरण करना चाहिये। ईश्वरकी कृपा हुई तो पति अपना दोष आपसे आप ही समझ जायगा और उसे दूर करेगा।

कितनी स्त्रियां शक्की मिजाजकी होती हैं। यदि उन्होंने देखा कि उनके पतिका आचरण या व्यवहार अनुकूल नहीं है तो वे अनेक तरहका सन्देह करने लग जाती हैं। सन्देहमें बुराई भरी है। वह अन्धा है, उसमें विचार नहीं है।

विना किसी कारण केवल सन्देहवश भारी अनर्थ हो सकता है। इससे स्वामीके चित्तमें जो विराग या क्षोभ उत्पन्न हो जाता है वह फिर मिटाया नहीं जा सकता। पति किस समय क्या करता है, इसका पता लगाते रहना पत्नीका धर्म नही है। इस तरहके सन्देहका कारण यह है कि स्त्रियां प्रायः आशासे अधिक अनुमान कर लेती हैं। जब उतना नहीं मिलता तो वे समझने लगती है कि पतिका प्रेम कहीं दूसरी जगह अटका हुआ है। यदि स्त्रियां यह समझ ले कि ईश्वरने हमें इस संसारमे केवल देनेके लिये ही भेजा है, हमें मिलना कुछ नही है, हम संसारमे भोग विलासके लिये नहीं आई है, बल्कि दूसरोके सुखकी सामग्री जुटानेके लिये ही हमारा जन्म हुआ है तो सन्देहका कोई कारण नही रह जायगा।

यह संसार दुःखमय है। अनेक तरहकी चिन्तायें इसे घेरे रहती हैं, भला सन्देहरूपी सांपको फिर आस्तीनमें पालनेसे क्या लाभ ? वह तो उस कष्टको और भी बढ़ा देगा। यदि सचमुच ही सन्देहका कोई कारण आपड़े तो भी

उसपर ध्यान नहीं देना चाहिये क्योंकि सन्देहरूपी विष वृक्षमें प्रेमरूपी फल कभी नहीं लग सकता।

पत्नीको वही काम करना चाहिये जिससे पति खुश रहे। यदि पतिका व्यवहार नितान्त अनुचित हो तो पत्नीको सतर्क होकर बाधा देनी चाहिये नहीं तो उससे भी बुरा फल निकलता है। कोई कोई गृहस्वामी बड़े ही कंजूस होते हैं। उन्हे सब बातें बरदाश्त है पर वे फजूलखर्ची नहीं बरदाश्त कर सकते। यदि गृहस्थीकी दशा साधारण है तो इस तरहकी कजूसी उचित और सराहनीय है, पर यदि घरमें सब कुछ भरा पूरा है तो इस तरहकी कजूसीसे घरभरको कष्ट देना उचित नहीं।

पर यदि ऐसोंसे भी पाला पड़ जाय तो परिवारके कल्याणके लिये गृहिणीको सब बरदाश्त करना चाहिये। एक गृहस्थीकी बात है। स्त्रियोंके हाथमें कुछ नहीं रहता था। घरके मालिक प्राय सप्ताह भरके लिये सामान निकाल कर दे देते थे। अतिथि मिहमानोंके आजानेपर अलग सीधा देते थे। यही नियम प्राय १० वर्षसे

चला आता था। एक दिन दोचार मिहमान आ गये। दूसरे दिन सीधा घट गया। भीतरसे उनकी पत्नीने कहलाया कि सीधा कम है निकाल दें। उन्होंने न समय देखा न कुसमय, आंगनमें जाकर बकने झकने लगे कि तुम सब चोरी करती हो, अभी हिसाबसे दो दिन सामान और चलना चाहिये। उनकी स्त्री कुछ देर तक तो चुपचाप सुनती रहीं पर अधिक समय तक वे भी अपनेको नहीं सम्हाल सकीं। चलिये झगड़ा मच गया। कहां तो दरवाजेपर चार मिहमान आकर बैठे थे कहां इस तरहका कलह शुरू हो गया। झगड़ा बढ़ गया। दोचार धौल धप्पड़ लगाकर वे घरसे बाहर निकले और कहीं चले गये। स्त्रीने भी चूल्हे पर की बटली उलट दी और अपने घरमें जाकर बैठ रही। पड़ोसियोंने देखा कि इससे तो बड़ी बेइज्जती होगी। अन्तमें उनकी स्त्रीको समझा बुझाकर किसी तरह राजी किया। कहीं दो बजते बजते सबके मुंहमें अन्न गया।

इस तरहकी कंजूसी बुरी अवश्य है। पर गृहिणीको ऐसे अवसरोंपर अपनेको काबूसे

बाहर नहीं होने देना चाहिये।

स्त्रीके लिये सबसे बड़ी विपद् पतिका चरित्रहीन होना है। जिस परिवारका स्वामी चरित्रहीन हो उसकी विपत्तिका वारापार नहीं। पर यदि दुर्भाग्यवश ऐसी विपत्ति आ ही जाय तो पत्नीको अपने दिलको पूरी तरह सम्हाल कर रखना चाहिये। यदि पत्नी पतिके बुरे चरित्रके लिये उसे हर वक्त बुरी बुरी बातें सुनाया करेगी तो इससे पतिका सुधार नहीं हो सकता। कोई कोई स्त्रियां अपना दु:खड़ा दूसरोंके सामने रोती हैं। पर इससे सिवा हानिके कोई लाभ नहीं। दूसरे लोग सिवा हंसनेके किसी तरहकी सहायता नहीं दे सकते। इससे पति और भी खिंच जायगा। पत्नीको पूरी तरसे तपस्विनीकासा आचरण करना चाहिये। पहलेसे भी अधिक प्रेम दिखलावे तथा उसके मनको करती रहकर उसे सुधारनेकी चेष्टा करे।

पत्नीको सदा इस तरहसे वर्त्तना चाहिये जिससे पतिको यह सन्देह न उत्पन्न हो कि हम चरित्रहीन हैं। इससे यह मुझसे घृणा करती है। इस तरहके व्यवहारसे हृदयमें पत्नीके प्रति

अवश्य श्रद्धा उत्पन्न होगी। उस समय उसके हृदयमें पश्चात्ताप उठेगा। उसको अपनी करनीपर लज्जा और घृणा उत्पन्न होगी और वह अपनेको सुधारनेकी चेष्टा करेगा। पर यदि इसके विपरीत पत्नी सदा उसे अपमानित किया करेगी तो उसके हृदयमेसे लज्जाका भाव दूर हो जायगा। वह और भी नीचे गिरने लगेगा।

पर यदि पतिको यह मालूम हो गया कि उसके चाल चलनसे पत्नीका हृदय अत्यन्त दुःखी है पर हमे प्रसन्न रखनेके लिये वह अपने अन्तःकरणकी वेदनाको छिपा लेती है और हमारी सेवामे तत्पर रहती है। हमारी निन्दा न हो इसलिये वह हमारे सारे दोषोको छिपाकर रखती है तो इससे सम्भावना है कि पतिकी दशा सुधर जाय। इस तरहके व्यवहारसे कितनी स्त्रियोने अपने पतिका सुधार किया है।

कभी कभी पतिके हृदयमें पत्नीकी ओरसे सन्देह उत्पन्न हो जाता है। जिस पतिके हृदयमें प्रेमकी धारा प्रबल वेगसे बहती है और जिसका स्वभाव अत्यन्त आग्रहशील है उसकी पत्नी यदि जरा भी उपेक्षा दिखलाती

है तो पतिके हृदयको कड़ी चोट लगती है। कहीं कहीं यह भी देखनेमें आया है कि पत्नी परिवारके लोगोंके सुखके लिये तो प्राण देती है पर लज्जावश या अन्य किसी कारणवश पतिकी सेवामे उतना दत्तचित्त नहीं होती। इससे पतिके हृदयमें कभी कभी वैराग्य उत्पन्न हो जाता है कि जिसे मैं इतना स्नेह करता हूं, जिसके स्नेहका मै अधिकारी हूं, वह मुझे स्नेह नही करती। पतिकी प्रकृतिको समझकर पत्नीको उचित है कि वह पतिको सबसे अधिक स्नेह दिखावे।

पति ही पत्नीका सर्वस्व है। पतिके सिवा पत्नीका संसारमे कुछ नहीं है। पत्नीको चाहिये कि पतिको देवता समझकर उनकी पूजा करे। जो स्त्रिया ऐसा करती है वे इस लोक तथा परलोक दोनोंमें सुखी रहती है।

स्त्री पतिकी सहधर्मिणी है अर्थात् संसारमें पतिके प्रत्येक काममे सहायता देनेके लिये ही उसका जन्म हुआ है। इसलिये पत्नीको चहिये कि वह पतिकी इच्छाके विरुद्ध कोई काम न करे।

वृद्ध रोगवस जड़ धनहीना। अंध बधिर क्रोधी अतिदीना।
ऐसेहु पति कर किये अपमाना। नारि पाव जमपुर दुख नाना।
एकइ धरम एक व्रत नेमा। काय वचन मन पतिपद प्रेमा।
जग पतिव्रता चारि बिधि अहहीं। वेद पुरान संत सब कहहीं।
उत्तमके अस बस मन माहीं। सपनेहु आन पुरुष जग नाहीं।
मध्यम परपति देखइ कैसे। भ्राता पिता पुत्र निज जैसे।
धरम विचारि समुझि कुल रहई। सो निकृष्ट तिय स्रुति अस कहई।
बिनु अवसर भय तें रह जोई। जानेहु अधम नारि जग सोई।
पतिबंचक पर-पति-रति करई। रौरव नरक कलप सत परई।
छन सुख लागि जनम सत कोटी। दुख न समुझ तेहि सम को खोटी।
बिनु स्रम नारि परम गति लहई। पति व्रत धरम छाड़ि छल गहई।
पति प्रतिकूल जनम जहँ जाई। बिधवा होइ पाइ तरुनाई।
सो०—सहज अपावनि नारि, पति सेवत सुभ गति लहइ।
जस गावत स्रुति चारि, अजहु तुलसिका हरिहि प्रिय॥

**ऊपर जो कुछ लिखा गया है उसमें पति पत्नीके कर्त्तव्यका पूरा विवेचन किया गया है। यदि स्त्रिया इसके अनुसार चलें या आचरण करें तो निश्चय है कि कुटुम्बपर किसी तरहको विपत्ति नहीं आ सकती।**



# ग्यारहवां अध्याय



## गर्भाधान

गर्भके दो अंग है (१) गर्भाधान (२) गर्भ-रक्षा। इन दोनोंमें गर्भाधान बड़े महत्त्वका है। इससे इसपर ही पहले कुछ लिखना उचित होगा। गर्भाधानकी विधिके अनुसार ही अच्छी या बुरी सन्तान होती है। इसी कारण पहले जमानेमें स्त्री-प्रसगको लोग एक धार्मिक बात मानते थे और धर्मके ही अनुसार काम करते थे। यही कारण है कि उस समयकी तथा आजकलकी सन्तानमें इतना फर्क दिखाई देता है। एक वह जमाना था कि १०० वर्षके नीचे-की उम्रमें मरना पाप समझा जाता था और आज एक यह जमाना है कि लड़का गर्भसे बाहर निकला कि दाई और डाक्टरोंकी खोज होने लगती है। इसका प्रधान कारण यही है कि स्त्री तथा पुरुष विषयको सन्तान उत्पन्न करनेका साधन न मानकर, उसके विधिके अनु-

सार काल समयकी फिकर न कर मनमानी करने लग गये हैं। इससे जो फल मिल रहा है वह किसीसे छिपा नहीं है।

सन्तान उत्तम हो, इसके लिये आवश्यक है कि स्त्री तथा पुरुष पूर्ण अवस्थाको पहुंचे विना सहवास न करें। इसके लिये स्त्रीको आयु कमसे कम सोलह और पुरुषकी आयु कमसे कम पचीस वर्षकी होनी चाहिये। पर इस समय वाल विवाहने समाजमे घोर अनर्थ मचा रखा है। नव वर्षकी वालिकाका दस या ग्यारह वर्षके वालकके साथ विवाह हो रहा है। तीन वर्षके वाद गौना हो जाता है। लड़केका वीर्य पका नहीं है, लड़कीमें रज उत्पन्न नहीं हुआ है। दोनो विषय वासनामें लग जाते हैं। इससे सन्ततिकी अवस्था दिनो दिन खराव होती जा रही है।

दूसरे जव तक स्त्रीको रजोधर्म न होने लगे तव तक पुरुषको उसके साथ प्रसंग नही करना चाहिये। रजोधर्म सर्द देशोंमे अधिक और गर्म देशोमे कम उम्रमे ही होने लगता है। हमारे देशमें रजोधर्मकी अवस्था १३

और १६ वर्षके बीचकी है। छत्तीस बार रजोधर्म हो जानेके बाद सन्तानकी कामनासे पुरुषको शुभ मुहूर्तमें स्त्री प्रसंग करना चाहिये।

रजोधर्म ठीक समयपर यदि न हो तो समझना चाहिये कि स्त्रीका स्वास्थ्य ठीक नही है। रजोधर्म ठीक नही होता इसकी पहचान यह है कि जो लोहू निकलता है उसका थक्का जम जाता है, लोहू साफ नहीं निकलता, धो देनेसे एकदमसे साफ नहीं हो जाता और स्त्रीको दर्द तथा तकलीफ होती है।

ऐसी स्त्रीको गर्भाधान भी नहीं हो सकता। यदि रजमें कुछ खराबी है तो स्त्रीके रक्तका रंग बराबर बदलता रहता है। यदि रजोधर्म ठीक समयपर नहीं होता अर्थात् कम या वेशी दिनपर होता है तो समझना चाहिये कि वह स्त्री रोगी है और उसकी दवा करनी चाहिये।

रजोधर्मके दिनोमे स्त्रीको बड़ी सावधानीसे रहना चाहिये क्योंकि रजोधर्म ही गर्भकी नींव है। यदि नींव अच्छी हुई तो उसपर जो इमारत खड़ी की जायगी वह जरूर ही अच्छी

होगी। इसलिये यदि स्त्री उत्तम सन्तानकी कामना करती है तो उसे रजोदर्शनके दिनसे ही सावधान रहना चाहिये। रजका दर्शन होते ही स्त्रीको घरके सभी कामोंसे हाथ मोड़ लेना चाहिये। उसे पूर्ण ब्रह्मचर्यके साथ एकान्तमें रहना चाहिये, जहां किसीकी परछाईं तक न पड़ती हो।

एकान्त वाससे हम अनेक तरहकी बुराइयोंसे बच जाते हैं और इसी कारण शास्त्रकारोंने एकान्तवास और काम न करनेका नियम बना दिया है। पर आजकल हमारे घरकी स्त्रियां वह मर्यादा भूल गईं। बस, अछूता बनकर निठल्ली हो जाती है। इधर उधर बैठकर अनेक तरहकी बेकारकी बातें करने लगती है। कितने पुरुष उसी कमरेमें सोते हैं जहां रजस्वला स्त्री सोती है। फर्क केवल इतना ही रहता है कि दोनोंका स्पर्श नहीं होता। पर पान लगाकर देते और पंखा झलते तो देखा ही गया है।

रजस्वला स्त्रीको काजल नहीं लगाना चाहिये, वह उबटन न मले, नदी या तालाबमें स्नान न

करे, दिनमें सोवे नहीं, आगके पास न जाय, दातुन न करे, हसे नही, दौड़े नहीं. घरके काम धन्धेमें हाथ न लगावे। इन चार दिनोमे जिस सावधानी या असावधानीसे स्त्री रहेगी उसकी सन्तानकी प्रकृति भी उसी तरहकी होगी। इसलिये इन चार दिनोंमें स्त्रीको मनमें बुरे विचार नहीं लाने चाहिये। सत्पुरुषोंके चरित्रका ही मनन करना चाहिये।

रजस्वला स्त्रीको ठंढकसे सदा बचना चाहिये। जहांतक हो ठढे जलका स्पर्श नही करना चाहिये। काफी गरम कपड़ा पहनना चाहिये। भोजन सात्विक करना चाहिये और खानेपीनेका वर्तन परम शुद्ध तथा पवित्र रखना चाहिये।

इस तरह तीन दिन विताकर चौथे दिन शुद्ध स्नान करे और अच्छी तरह वस्त्र तथा आभूषणसे शृंगार कर शरीरमें तेल फुलेल लगाकर यदि पुत्रकी कामना हो तो अपने पति या अन्य किसी सुन्दर रूपवानके चित्रका दर्शन करे जिसकी तरह वह सन्तति चाहती है। उस दर्शनके समय उस रूपको अपने

हृदयपर इस प्रकार जमा ले कि गर्भाधानके समय तक उसीका ध्यान रहे। यदि कन्याकी अभिलाषा हो तो स्वच्छ दर्पणमें अपना ही मुह देखे अथवा किसी सुन्दरी स्त्रीका चित्र देखे।

इस तरह नियम पूर्वक चार दिन विताकर चौथे दिन—यदि पति घरपर हो-पतिसे संसर्ग करे। इस तरह ४थे, ६ठे, ८वें, १०वें, १२वें और १४वें दिनमें यदि गर्भ रह जाय तो पुत्र अन्यथा पुत्री होती है। रजोदर्शनसे १६ दिन पर्यन्त तक गर्भाधन हो सकता है। रज दर्शनसे जितनी देरपर गर्भाधान होगा उतनी ही उत्तम सन्तान होगी।

रजस्वलाको पतिके साथ संसर्ग कभी नहीं करना चाहिये। इससे बड़ी हानि होती है। इनसे पुरुषको अनेक तरहके रोग हो जाते हैं और स्त्री भी रोगी हो जाती है। यदि इन दिनो गर्भ रह गया तो सन्तान बड़ी दुर्वल होगी और सदा रोगी रहकर अकाल मृत्युको प्राप्त होगी।

रजस्वलाके दिन बीत जानेपर सन्तनिकी कामनासे जिस दिन स्त्री पतिके पास सहवासके

लिये जाय उस दिन उसे अपने पहनावा आदिपर भी विशेष ध्यान रखना चाहिये। जिस कमरेमें पति पत्नी सोते हो वह साफ, स्वच्छ, दिव्य और निर्मल होना चाहिये। नीचे लिखी बातोंपर विशेष ध्यान देना चाहिये—

(१) स्त्री तथा पुरुष दोनोंका वस्त्र स्वच्छ, साफ और निर्मल होना चाहिये। रंगीन कपड़ा नहीं होना चाहिये।

(२) शयनागार सफेद होना चाहिये।

(३) बहुत जरूरी चीजोंके अतिरिक्त उस घरमें और कुछ नहीं होना चाहिये। तस्वीर आदि सजावटकी वस्तुओंसे भी घरको लाद नहीं रखना चाहिये।

(४) शयनागारमें वे ही सामान हो जिनसे चित्तपर अच्छा असर पड़ सके, बुरा प्रभाव पड़नेवाले सामान हरगिज न होने चाहिये।

(५) खुशबूदार पदार्थसे शयनागार सुवासित रहना चाहिये।

(६) शयनागारमें न तो एकदमसे अंधेरा रहना चाहिये और न रोशनी ही अधिक होनी चाहिये।

दे। फल अधिक दे। अगर गर्भवती कमजोर न हो तो साधारण रेण्डीके तेलका जुलाब दे दे।

गर्भाधानके बादसे लेकर प्रसव कालतक स्त्रीको बड़ी सावधानीसे रहना चाहिये। थोड़ी भी असावधानीसे सन्ततिमें विकार उत्पन्न हो जानेका भय रहता है। गर्भवतीकी साध जरूर पूरी करनी चाहिये। भगवान रामचन्द्रने सीतासे पूछा था कि तुम्हें किस बातकी अधिक इच्छा है तो सीतादेवीने जंगल देखनेकी इच्छा प्रगट की थी और उसीके अनुसार भगवान रामचन्द्रने उन्हें लक्ष्मणके साथ जंगल देखनेको भेजा था। गर्भिणीकी इच्छा पूरी न करनेसे बालकके मुंहसे बराबर लार टपका करती है। पर यदि गर्भवती अपनी साधोंको दबाकर उसपर विजय पाले तो बालक बड़ा ही प्रतापी होगा, इन्द्रियोंपर उसका अधिकार रहेगा। यदि गर्भवतीकी इच्छा किसी वस्तुपर हो और उसे वह वस्तु न मिले तो उसे उचित है कि वह एक गिलास ठंढा जल पीले।

कभी कभी एक ही स्त्रीके दो दो और तीन तीन लड़के एक साथ उत्पन्न होते हैं।

इसका कारण यह है कि गर्भाधानके समय वायुके प्रकोपसे पुरुषका वीर्य कई टुकड़ोंमें बट जाता है। जितने टुकडोंमें होकर वीर्य स्त्रीके रजसे गर्भाशयमें मिलता है उतनी ही सन्तान उत्पन्न होती हैं।

गर्भके रहते ही बच्चेदानी बढ़ने लगती है और बालक पैदा होनेतक बराबर बढ़ती रहती है। इस तरह एक औंससे २४ औंसतक बढ़ जाती है। तीन महीनेतक पेड़ूके भीतर इस तरह दबी रहती है कि टटोलनेपर भी बच्चेदानीका पता नहीं लगता। इसके बाद बच्चेदानी पेड़ूके ऊपर हो जाती है। उस समय टटोलनेसे बच्चेदानी गेंदके समान मालूम देती है। इस तरह बच्चेदानी बढ़ते बढ़ते नाभिके पासतक पहुंच जाती है। पर बच्चा जननेके एक सप्ताह पहले यह पेटके नीचे कुछ दब जाती है। इस लक्षणको देखकर स्त्रियां समझ जाती हैं कि अब बच्चा पैदा ही होनेवाला है दिन पूरा हो गया है।

कितनी स्त्रियां ऐसी होती हैं जिन्हें प्रति वर्ष गर्भ रहा करता है। यह बात पुरुष और

स्त्री दोनोके लिये हानिकर है क्योंकि जिस स्त्रीके अधिक सन्तान उत्पन्न होती हैं वह स्त्री कमजोर हो जाती है और सन्तति दुर्बल तथा हीन होती है। इसका कारण यह है कि प्रथम जनमकी थकावटको वह दूर ही नहीं कर पाती कि दूसरी थकावट फिर आ जाती है। देहका सारा अश गर्भमें चला जाता है और देह जर्जर तथा क्षीण हो जाती है। इसलिये स्त्रीको चाहिये कि जबतक बालक दूध पीना न छोड़ दे दूसरे गर्भकी चेष्टा न करे अर्थात् बालक उत्पन्न होनेके कमसे कम पांच वर्षतक फिर गर्भ धारणका यत्न न करे।

यदि स्त्री चाहती है कि वह स्वयं तथा उसकी सन्तान सदा निरोग रहे और आनन्द-से दिन काटें तो उसे उचित है कि वह सोलह वर्षकी अवस्थाके पहले गर्भाधान न होने दे। इस आयुके पहले जिन स्त्रियोंके सन्तान हो जाती है वे स्वयं रोगी रहती हैं और उनके बालक रोगी होकर अकाल ही मर जाते हैं।

इस तरह गर्भाधान हो जानेपर बालक माताके गर्भमें नौ मासतक रहता है, दसवें

मासके आरम्भमें संसारमें अपनी लीला करनेके लिये जन्म ग्रहण करता है। गर्भाधानसे पैंतीस दिनमें बालकका पिण्ड बन जाता है, सत्तर दिनमें बालक चलने फिरने लगता है और २७० दिनमें उत्पन्न होता है। गर्भाधानसे लेकर बालकके उत्पन्न होनेके समय तक गर्भका मुंह बन्द रहता है। जिस समय बच्चा पैदा होनेको होता है उसी समय गर्भाशयका मुंह खुलता है।

बालकका स्वभाव प्रायः उसी तरहका होता है जिस तरहकी आदत उसकी माता पिताकी रहती है अर्थात् खेत और बीजके अनुसार ही फल पैदा होता है। इसलिये माता पिता यदि उत्तम सन्तान चाहते हैं तो उन्हें उचित है कि वे गर्भाधानसे लेकर सन्तानोत्पत्ति तक सदाचारसे रहें और ऐसा कोई बुरा काम न करें जिसका प्रभाव सन्ततिपर बुरा पड़े।

स्त्रियोंके जीवनमें गर्भाधान एक बड़ी महत्वपूर्ण घटना है। ईश्वरकी रचना-चातुरीका यहीं पता चलता है। स्त्री और पुरुषके संयोगसे गर्भाधान होता है। पुरुषके वीर्यमें छोटे छोटे जीव होते हैं। ये शुक्र या वीर्यमें तैरते रहते

हैं। स्त्रीके रजके साथ इन्हींके संयोगसे गर्भ रहता है और यह मनुष्य-शरीर उत्पन्न होता है। गर्भवती स्त्रीको सदा सावधानीसे रहना चाहिये। यहांपर हम कुछ ऐसे नियम लिख देते हैं जिसे गर्भवतीको वरतना चाहिये।

## गर्भरक्षा

गर्भवती स्त्रीको कभी दौड़कर नहीं चलना चाहिये। इक्का गाड़ी आदिमें चढ़कर कहीं न जाय और यदि जाय तो इतनी सावधानीसे कि कहीं धमक न लग जाय। इसका ख्याल पहले जमानेमें भी बहुत ज्यादा किया जाता था। भगवान रामचन्द्र जब सीता देवीको लक्ष्मण-जीके साथ जंगलकी सैर करनेके लिये भेज रहे थे तो उन्होंने कोचवानसे यही कहा था कि धीरे और शान्त चलनेवाले बैलोंको ही जोतना, रानीको गर्भ है। कहीं धमक न लग जाय। यह उस जमानेकी बात है जब स्त्रियां वीर हुआ करती थीं। आजकलकी दुर्बल स्त्रियोंके लिये तो यह और भी लागू है। शोक सन्तप्त न हो कोई भयानक दृश्य नहीं देखे। इससे कभी कभी पेटका बालक मर जाता है। ऐसे मकानमें

कभी न रहे जहां कोई न रहता हो। सदा इस बातका ध्यान रखे कि किसी तरह पेटमें चोट न लग जाय। कूदने फांदनेसे गर्भ गिर जाने अथवा पेटमें बच्चा उलट जानेका भय रहता है। अधिक शयन और अधिक जागरण गर्भिणीके लिये बहुत ही हानिकर है। अधिक गर्म करनेवाले पदार्थ, जैसे मिर्चा, मशाला, खटाई आदिका अधिक प्रयोग न करे। इससे गर्भ गिर जानेका भय रहता है। रूखो सूखी वस्तु भी न खाय, बासी खाना न खाय, देरमें पचनेवाला अन्न भी न खाय। बहुत बातचीत न करे और जोर जोरसे न बोले। ऐसा कोई काम न करे जिसमें मिहनत अधिक करनी पड़े। बहुत ऊंचे स्थान—जैसे धवरहरा या टीलापर न चढ़े और न वहांसे झांके। उपवास-व्रत आदि न करे। जिस भोजनपर अधिक रुचि हो वही खाय।

गर्भवती स्त्रीको पहनने और ओढ़नेमें विशेष सावधान होना चाहिये। उसे मैला कपड़ा पहनना या ओढ़ना नहीं चाहिये। बिछौना सदा मुलायम तथा साफ सुथरा रहना चाहिये।

भोजनमें भी इसी तरह सावधान रहना चाहिये। मुलायम पदार्थ खाये जो न बहुत मीठा हो, न बहुत कड़ुआ। निमकका प्रयोग जहांतक हो सके कम करे।

ग्रहणके समय गर्भवतीको विशेष सावधान रहना चाहिये क्योंकि ग्रहणकी परछाईंसे बालकका अंगभंग बहुधा हो जाया करता है।

गर्भिणीको सदा गरम कपड़ा पहनना चाहिये, जिससे गर्भस्थित बालकको सर्दी न लग जाय। पर कपड़ा चाहे ऊनी हो या रुईदार सदा ढीला ढाला रहना चाहिये। तंग कपड़ा कभी भी नहीं पहनना चाहिये। इसके साथ ही साथ सब बात ठीक समयपर करना चाहिये। किसी काममें आलस्यवश कुटाइम न होने दे। इससे गर्भपर नुकसान पहुंचता है और बालक आलसी हो जाता है।

स्त्रीको सदा सावधान रहना चाहिये कि किसी भी प्रकार उसके गर्भपर ऐसी कोई चोट तो नहीं पड़ती जिससे गर्भ गिर जाता है। इससे दो तरहकी हानि होती है। एक तो भविष्यकी आशा मर जाती है अर्थात् ऐसी

स्त्रियां वेकार हो जाती हैं। भविष्यमें उन्हें सन्तति नहीं होती, दूसरे ऐसी स्त्रियां रोगी हो जाती हैं और जन्मभर दुःख झेलती हैं।

जिस स्त्रीको यह रोग एक बार हो गया रहता है उसके यह रोग बार बार होनेकी संम्भावना रहती है। इससे जिस समय इस तरहका सन्देह उत्पन्न हो उसी समय इसके लिये दवा या उपचार करनेकी आवश्यकता है। कुछ साधारण दवा यहां लिख दी जाती है·—

(१) मुलेठी, देवदारु तथा दुद्धी इन तीनोको एक साथ पीसकर दूधमें मिलाकर पिलावे।

(२) शतावर या दुद्धीका काढ़ा पीवे।

यदि इस तरहके उपचारसे गर्भाशयसे रुधिर निकलना वन्द हो जाय तो गर्भवतीको दूधमें मिलाकर गूलरके पके फल खिलावे और पेट तथा कमरमें मालिश करे।

ऐसी अवस्थामें गर्भवतीको सदा ठंढे स्थानमें रखे और ठंढी वस्तुका प्रयोग करावे।

यदि इन उपचारोसे कोई लाभ न हो और लहूका आना जारी रहे तो गर्भिणीको सिंघाड़ा, कमल या कसेरू दूधमें औटा कर पिलावे अथवा

रत्ती दो रत्ती अफीमका सत्त किसी वस्तुमें मिलाकर पिला दे।

यदि अभाग्यवश गर्भपात हो जाय तो स्त्रीको उचित है कि वह कमसे कम ६ मास तक पुरुषके साथ संसर्ग न करे। क्योंकि इस अवस्थामें गर्भाधान पुनः हो जानेकी अधिक संभावना रहती है और यदि कहीं गर्भाधान हो गया तो उसके गिरनेकी भी उतनी ही अधिक संभावना है।

गर्भवतीको जुलाब हरगिज नहीं लेना चाहिये पर यदि साफ पखाना न हो तो चम्मच-भर रेड़ीका तेल दूधमें मिलाकर पी ले। इससे हानिका डर नहीं रहता। इसके अलावा चिरा-यतेका अर्क जलनके लिये, नीबूका रस या सिंकजिवी जी मिचलानेके लिये काममें लायी जा सकती है। गर्भवतीको चाहिये कि अपना पित्त कभी भी न बढ़ने दे। देखनेमें आता है कि गर्भवती स्त्रियां चीज बहुत पसंद करती हैं और यदि कुछ नहीं मिलता तो, पीली मिट्टी इससे स्त्रियोंके सदा परहेज करना

गर्भमें बालकको इससे बड़ी हानि पहुंचती है। पेटमें केचुआ पड़ जाता है जिससे पेटमें अधिक दर्द होने लगता है, स्त्रीका शरीर पीला पड़ जाता है। गर्भवती स्त्रीका मुह सदा फीका रहता है। इससे मुंहका जायका बनानेके लिये वे सोधी चीजें खोजा करती हैं। मिट्टीका हानिकारक प्रयोग न करके वंसलोचन आदिका प्रयोग करना चाहिये। वंसलोचनके प्रयोगसे गर्भ भी पुष्ट होता है और मुंहका जायका भी बना रहता है।

### गर्भका गिर जाना

गर्भ रह जानेपर बच्चेदानीसे यकायक खूनका जारी होना। खून कभी गिरता है और कभी बन्द हो जाता है। इससे समझना चाहिये कि आंवल अपनी ठीक जगहपर नहीं है। ऐसी दशामें गर्भपात होनेका अधिक भय रहता है। खून अधिक निकलनेसे बच्चेदानीमें जलन और तनाव होता है। रक्तके निकलनेके साथ साथ अगर दर्द भी पैदा हो जाय तो गर्भ रहनेकी बहुत ही कम आशा करनी चाहिये।

उपाय—गर्भवतीको ठंढे मकानमें रखे। चारपाईपर उसे चित्त लेटावे। चलना फिरना

और उठना एक दमसे बन्द कर दे। खानेको हलका और शीघ्र पचनेवाला पदार्थ दे। इसके बाद एक ड्राम क्लोरोडाइन ६ औंस पानीमें मिलाकर चार घंटे बाद एक एक औंसकी मात्रामें दे। दो दिनके बाद रेंडीके तेलका जुलाब देना चाहिये। अगर उस समय गर्भवती अन्य किसी रोगसे पीड़ित हो तो उसका उपाय तुरत होना चाहिये।

### बच्चेका पेटमें मर जाना

अगर बच्चा बच्चेदानीमें मरनेवाला होता है तो उसकी गति बदल जाती है। स्त्री उदास और दुर्बल हो जाती है। चेहरा पीला पड़ जाता है। उसकी आंखे धस जाती हैं और चारों ओर कालिमा छा जाती है। पेडूमें बोझ मालूम होने लगता है। जाड़ा देकर बुखार हो आता है। स्तन दब जाते हैं। पेटका उभार कम हो जाता है। बच्चेदानीपर कान लगानेसे अगर बच्चेके दिलका धड़कन न सुनाई दे तो समझना चाहिये कि बच्चा पेटमें [illegible]।

अगर दुर्भाग्यसे बच्चा [illegible] ।५

उसी अवस्थामें [illegible]

चाहिये। जहांतक हो सके उसे जल्द निकलवा डालना चाहिये। उसके बाद अनिधाया डूस अर्थात् पिचकारीसे योनिमार्गद्वारा बच्चेदानीमें पानी पहुचाकर उसे खूब यत्नसे धुलवाना चाहिये। बच्चेके मरते ही उससे जहर पैदा होने लगता है। वह जहर धीरे धीरे सारे शरीरमे फैल जाता है और सावधानी न रखनेसे प्राणघातक होता है।



# बारहवां अध्याय ।



## सौरी घर

जिस घरमें बालक पैदा होता है उस घरका नाम सौरी घर है। जिस घरको सौरी घर बनाना हो वह घरमें सबसे उत्तम और साफ होना चाहिये। उसमें गन्दी हवाका जरा भी प्रवेश न हो अर्थात् पनाले या पैखानेके पास सौरी घर कभी न बनाना चाहिये। सौरी घरमें दक्खिनकी तरफ एकाध खिड़कियां अवश्य होनी चाहिये क्योंकि दक्खिनी या दखिनहिया हवा अत्यन्त उपयोगी है। सामानसे लदा नहीं रहना चाहिये। सिवा एक या दो आवश्यक चारपाई या पलङ्गके उसमें और कुछ नहीं होना चाहिये।

प्राचीन समयसे एक रिवाज चली आ रही है कि सौरी घरको हवासे बचाकर रखना चाहिये। हर तरहसे ऐसा यत्न करना चाहिये जिससे हवाका प्रवेश उसमें न हो सके। इसके लिये

लोग सौरी उसी घरमें बनाते हैं जो मकान भरमें सबसे अन्धेरा रहता है, जिसमे हवाकी जरा भी गुंजायश नही रहती, जो कमरा सिवा सौरी घरके किसी अन्य काममें लाया ही नही जाता। इसका परिणाम यह होता है कि माताके गर्भसे निकलते ही बालक आवश्यकताभर हवा न पानेसे कमजोर फेफडेवाला हो जाता है और निमोनिया आदि रोगोका शिकार बनकर सौरी घरसे ही यमपुर सिधारता है।

हवामें एक पदार्थ हे जिसका नाम "आक्सिजन" है। यह पदार्थ प्राणोंके लिये आवश्यक है। सांसद्वारा यह फेफडोमें जाती है और खून-को साफ करती है। सास लेनेकी हवा जितनी साफ और स्वच्छ होगी उतनी ही लाभदायक होगी। बालकके लिये साफ हवाकी आवश्य-कता और भी अधिक पड़ती है क्योकि उसका फेफड़ा छोटा रहता है।

कलकत्तेमें जिस मकानमें मैं रहता था उसमें एक लड़का सौरीमें बीमार पड़ा। कल-कत्तेके वड़े ही अनुभवी बालचिकित्सामें निपुण डाक्टर बुलाये गये। कमरेमें प्रवेश करते ही

उन्होने बिगड़कर कहा कि कमरा—जिसमें सौरी घर किया गया था—चारों ओरसे बन्द क्यों है। बाहरके दरवाजेपर एक परदा डाल दिया गया था जिससे हवाकी गुंजायश कहींसे भी नहो थी। दवा देकर डाक्टर साहब नीचे आये तो कहने लगे कि यह लड़का नहीं बचेगा। हवाकी कमीके कारण इसे निमोनिया हो गई है। मैंने उनसे पूछा कि सौरी घरको बन्द रखनेकी प्रथा तो प्राचीन कालसे चली आरही है। इसपर उन्होंने हंसकर कहा—"यही तो हम-लोगोकी बेवकूफी है। असल कारणको नहीं देखते। केवल लकीरके फकीर बने रहते हैं। प्राचीन समयमें इस तरहके पक्के मकान कहां थे। फूस या छप्परके घर होते थे जो सुराख-दार होते थे। उन सुराखोंमेंसे इतनी काफी हवा कमरेमें जाती थी कि काम चल जाता था। उस समय खिड़कियोंको बन्द रखना जरूरी था क्योकि अत्यन्त अधिक हवासे सर्दी हो जानेका भय रहता है। पर आज कल तो "पटऊआ" मकान बनने लगे हैं जिनके छातोसे होकर हवा भीतर जा ही नहीं सकती। फिर

बाहरसे हवाके प्रवेशके लिये रास्ता चाहिये। हां, यह बात सदा ध्यानमें रखनी चाहिये कि ठीक चारपाईके सामने खिडकी खुली न हो।"

सौरी घर दिनमें दो या तीन बार आवश्यकताके अनुसार गरम कर लिया जाय। पर उसमे चौबीसो घंटे अंगेठी न जलती रहे क्योंकि आग हवामेके आक्सिजनको खा जाती है और विष पैदा कर देती है। प्राय देखा जाता है कि अंगेठी सौरी घरमें चौबीसो घंटे जला करती है और उसमे धुंआ उठनेवाले काठ या गोबर जलाये जाते है। यह सबसे बुरा है।

एक चाल हमलोगोमे और भी प्रचलित है जिसे रोकना जरूरी है। नार काटनेका हंसुआ चमाइन अपने ही घरसे लाती है। यह कभी भी नहीं होना चाहिये। नारसे खूनकी नलियोका सीधा सबंध है। यदि हसुयेमे किसी तरहका गन्दा या जहरीला पदार्थ लगा रहता है तो वह तुरन्त खूनमें मिल जाता है और हानि कर बैठता है। कभी कभी तो प्राण-घातक होता है। दो लड़के पैदा होने ही इसी तरह मर मर गये। उधर चमाइन नार काटकर गई कि

बालक नहीं उत्पन्न होता। स्त्रियां प्रायः घबरा जाती हैं और अपने मनकी तरकीबें करने लगती हैं। ऐसी दशामें प्रसवके मार्गकी परीक्षा करलेनेके बाद चुपचाप पर सावधानीके साथ गर्भस्थित लड़केकी गतिको देखते रहना चाहिये। लड़का जीवित है और डोलडाल करता है, बस इतना काफी है। प्रायः लोग गर्भवतीको खिलाना पिलाना भी बन्द कर देते हैं। ऐसा भी नहीं होना चाहिये। गर्भवतीको भोजन दिया जाना चाहिये। पर भोजन ऐसा हो जो गर्म हो, बहुत पिशाब लानेवाला न हो।

प्रसव पीरके बादसे ही गर्भवतीके योनि-मार्गसे एक तरहका लसीला पदार्थ निकलता है जिसे पसेई कहते हैं। बालक जननेके समय-तक यह निकला करता है। यदि यह पसेईका निकलना जल्दी समाप्त न हो [illegible] उचित है कि हाथ डालकर उसे फाड दि[illegible] पानी नि[illegible] जाय।

उत्पन्न [illegible]
बालका [illegible]
थैलीमें ही [illegible]
बदनमें नह[illegible]

योनिमार्गसे जब पसेई निकलने लगे तो प्रसूताको चारपाईपर सुला देना चाहिये। बाये करवट सुलाना अच्छा है। हमारे देशमें स्त्रियो को उकडू बैठाते हैं। यह रेवाज अच्छी नहीं है। जब प्रसूताको प्रसव वेदना होने लगती है तो उससे जोर करवाते है इससे बच्चेदानीके उलटने या तिरछी हो जानेका डर रहता है और बच्चेके सिरका बोझ पड़नेसे मुलायम जगहोके फट जानेका भय रहता है। बच्चा पैदा होनेके लिये बच्चेदानीके पुट्ठोमें सिकोड़ होती है। यह सिकोड़ ठीक समयपर आपसे आप आरम्भ हो जाती है। बच्चेदानीकी तनावकी मददके लिये पेटके पुट्ठे भी सिकुड़ते हैं। यह क्रिया अपनी चेष्टासे भी की जा सकती है अर्थात् सास रोकने और थूकनेपर यह साध्य है। बालक होना स्वाभाविक काम है। प्रकृति इसे आप निश्चय कर देती है। इसमे छेड़छाड़ नही करना चाहिये।

जिस समय बच्चा योनिसे बाहर निकलने लगता है उस समय योनिके नीचेकी सीयन पर तनाव जोरोका पड़ता है और उसके फट

जानेका डर रहता है। अगर यह जगह धीरे धीरे फैलती हो तो कुछ नहीं करना चाहिये। पर यदि फटनेका भय हो तो दाहिना पञ्जा सीयनके जगहपर इस तरह फैलाकर रखे कि एक तरफ एक अंगूठा और दूसरी तरफ बड़ी अंगुली हो। दर्दके समय सीयनको बच्चेके सिरके ऊपर सामनेकी ओर खींचे और बाकी अंगुलियां बच्चेके सिरके ऊपर रखे। अगुलियोंसे बच्चेके सिरको रोक रखे और उसे धीरे धीरे बाहर आने दे। प्राय. स्त्रियां दर्दके समय उस सीयनको दबाती हैं। यह उनकी भूल है। इससे सीयनके फटनेका अधिक डर रहता है। सीयनको कभी दबाना नहीं चाहिये। उसे केवल ऊपरकी ओर खींचना चाहिये। अगर दैवात् सीयन फट जाय तो लोहेके तारसे उसे उसी दम सी देना चाहिये। सात आठ दिनमें घाव पुज जायगा तब टांका काट दे।

बालकका सिर जब बाहर आ जाय तो उसे दाहिने हाथपर रख ले और बायें हाथसे जच्चाका पेड़ू दबावे। इस काममें जल्दी नहीं करनी चाहिये। बच्चके शेष अङ्गको धीरे धीरे

निकलने देना चाहिये। एकाएक सारा शरीर निकल आनेसे रक्त निकलने लगेगा। अगर बालकका शरीर बाहर निकलनेमें देर दिखाई दे तो एक ओरकी बगलमें अंगुलीको डालकर उसका धीरे धीरे बाहर निकाले।

बच्चेका सिर जब बाहर निकल आवे तो यह देख लेना चाहिये कि सिरमें कहीं नार तो नहीं लिपटी है। प्राय: यह देखनेमें आता है कि नार गर्दनमें लिपट जाती है और इससे गला घुटकर बच्चा मर जाता है। नारको खींचकर गर्दनसे बाहर निकाल देना चाहिये।

बालक पैदा होनेके समय गर्भवतीके पेटको बहुत जोरसे नहीं दबाना चाहिये। बहुत जोरसे पेट दबानेका फल यह होता है कि योनिमार्गसे खूनका निकलना बन्द हो जाता है और सारा रक्त लड़केके मुंहमें चला जाता है। इससे बालकको हानि पहुचंती है।

लड़का पैदा होते ही सबसे पहले उसके मुंहमें हाथ डालकर कफ या लार निकाल देना चाहिये जिससे बालक आरामसे सांस लेने लगे। तब नार काटनेकी क्रिया करनी चाहिये।

पर जबतक बालक रोवे नहीं नार नहीं काटना चाहिये। नार काटनेके पहले बालकको रुलानेका यत्न करना चाहिये। यदि बालक आपसे आप न रो उठे तो बाहरी उपायोंद्वारा उसे रुलाना जरूरी है। बालकके रुलानेके कई उपाय हैं। उनमे सबसे प्रधान उपाय ये हैं:— बालकके मुंहपर ठंढे पानीका छींटा देना। यदि इससे भी न रोवे तो एक बार ठंढा फिर तुरत गरम पानीमे उसे नहला देना चाहिये। इस बातपर ध्यान रखना चाहिये कि लड़केका सिर न भीगने पावे। कभी कभी नासमझीसे स्त्रियां मिर्च चबाकर बालकके मुंह और नाकमें हवा करती हैं। जिससे बालक रोवे, पर इससे बालकको बड़ी हानि पहुंचती है। यहांतक कि उसे अनेक तरहके रोग हो जाते हैं।

जब बालक रोने लगे तब नार काटे। जहांतक हो सके नार जल्द काटनी चाहिये। हमारे देशमे बच्चोंको नार लगा हुआ घण्टो तक उसकी माके पास पड़ा रहने देते हैं। यह रिवाज बड़ी बुरी है। इससे बच्चेको सर्दी लग जाती है और वह बीमार पड़ जाता है।

काटनेके पहले नारको दोनो तरफ बाध दे। बाधनेके पहले नारको ऊपरसे बच्चेके पेटकी ओर दूहना चाहिये। इससे दो लाभ होता है। एक तो नारका सारा रक्त बच्चेके पेटमें चला जाता है। दूसरे किसी किसी बच्चेकी नाभीका छेद इतना बड़ा होता है कि अतड़ियोकी एक-आध गडरी नार ही में रह जाती है। जो इस तरह दूहनेसे वह फिर पेटमें चली जाती है। नार काटनेकी छूरी बहुत तेज और साफ होनी चाहिये। नारको पहले धोकर साफ कर ले। तब उसे दोनों तरफ कुछ फासिलेपर काटे। नार काटते ही उसमेंका लोह दो चार बूंद बालकको चटाये। यह बड़ा ही गुणकारी होता है क्योंकि गर्भमें बालक इसीको खाकर जीता है। नार काटनेके बाद तुरत ही बालकको बेसनसे मलकर स्नान करावे और उसे भली प्रकारसे पोछकर गर्म कपड़ेसे लपेट देवे। इसके बाद उसे घी और शहद चटावे। इससे बालकको तुरन्त पैखाना हो जाता है और वह बल ग्रहण करता है।

अब यह देखना चाहिये कि बालकका

प्रत्येक अंग सुडौल है या नहीं। बहुधा देखने-में आया है कि असावधानीके कारण बालक-के अनेक अंग परस्पर जुटे रह जाते हैं। इसे अच्छी तरह देखभाल लेना चाहिये और यदि इसी तरहकी कोई बात दिखाई दे तो उसे चीर फाडकर तुरत ठीक कर देना चाहिये।

बालक पैदा होनेके बाद योनिके भीतरसे खेढ़ीकी तरहका एक पदार्थ निकलता है। जब तक यह न निकले स्त्रीके पेटपर धीरे धीरे हाथ फेरते रहना चाहिये। इस खेढ़ीके निकलनेके बाद साफ कपडा चौतह करके स्त्रीके पेटमें बांध देना चाहिये। इससे रक्तका अधिक निकलना बन्द हो जाता है और तकलीफ भी कम हो जाती है। लड़का पैदा होते ही स्त्रीको उठाकर बैठा नही देना चाहिये क्योंकि इससे लोहू अधिक निकलता है और स्त्री कमजोर पड़ जाती है।

हमारे देशमें छः दिनके भीतर ही नहान-की विधि है। यह हानिकारक है। बालक पैदा होनेके कमसे कम दस दिनतक प्रसूता स्त्रीको स्नान नहीं करना चाहिये। इतनेही दिनमें स्नान करा देनेसे स्त्रियां बहुधा बीमार पड़

जाती हैं और कभी कभी कठिन रोगोंसे पीड़ित हो जाती हैं।

बालक उत्पन्न होनेसे कमसे कम चालीस दिनतक उस स्त्रीके बदनमें तेलकी मालिश होना चाहिये और इन दिनोंमें उसे गरम जलसे स्नान कराना चाहिये। थकावट लानेवाला काम न कराना चाहिये और प्रसूताको पुरुष-प्रसंगसे सदा बचाते रहना चाहिये। यदि उसे दशमूलका काढ़ा दिया जाय तो अतीव गुणकारी होगा।

कितनी स्त्रियां ऐसी भी होती है कि उनके स्तनसे दूध नहीं उतरता। उसके लिये यह तरकीब करना चाहिये। इससे दूध फौरन उतरने लगेगा। एक बडे बर्त्तनमें पानीको खौला डालो। उसमें फलालेनका टुकड़ा डाल दो। थोडी देरके बाद कपड़ेको निकाल लो और उसे भली प्रकारसे निचोडकर स्तनपर रखते जाओ। इसी तरह कई बार रखनेसे स्तन ढ़ीले पड़ जायंगे और दूध निकलने लगेगा।

## शिशु रक्षा विधान

जब बालक पैदा होता है, उस समय उस-

का वजन प्रायः ३॥ सेर होता है और वह प्रायः डेढ़ फुट या उससे कुछ लम्बा होता है। जिस समय बालक अपना माताके गर्भसे बाहर निकलता है उसके शरीरमे एक प्रकारकी सफेद वस्तु लगी रहती है जो नहलानेसे छूट जाती है। जमीनपर गिरते ही बच्चा रो देता है। इससे विदित होता है कि बच्चा सांस लेने लग गया है।

## बच्चेको दूध पिलाना

बच्चा पैदा होनेके बाद दो तीन दिनतक माताके स्तनमें दूध नहीं उतरता। जबतक माताके स्तनोंमें दूध न आ जाय बालकको गायका दूध देना चाहिये। पर इस बातका सदा ध्यान रखे कि गायके दूधमें पानी मिला-कर ही बालकको पिलावे। जब माताके स्तनोंमें दूध आ जाय तो गायका दूध बन्द कर देना चाहिये और दांत निकलनेतक बालकको केवल माताके दूधके सहारे रहने देना चाहिये। यदि माताके स्तनोंमे काफी दूध न आता हो तो उसका उपाय करना चाहिये। यदि माताके दूधसे बालकका पेट न भरता हो तो गायका

दूध नीचे लिखित विधिके अनुसार देना चाहिये।

### बच्चेको दूध पिलानेकी विधि

प्राय: मातायें स्नेहके कारण अपने बच्चेको जल्दी तगड़ा करनेके लिये बार बार दूध पिलाया करती हैं और यदि बालक दूध नहीं भी पीना चाहता तो जबर्दस्ती उसके गलेके नीचे उतारती हैं। यह उचित नहीं है। इससे बालकको अनेक तरहकी बीमारी हो जाती है। बच्चेको उतना ही दूध पिलाना चाहिये जितना वह अपनी इच्छासे पी सके।

यदि बच्चेको गायका दूध पिलाया जाय तो उसमें पानी जरूर मिला लेना चाहिये। निखालिस दूध देनेसे दूध बालकोंको नहीं पचेगा। उसके पेटमें दर्द होगा, दस्त जारी हो जायगा, बच्चा दूध फेंकेगा। इसी तरह ठंढा दूधभी बच्चोंको कभी नहीं पिलाना चाहिये। प्रत्येक बार दूधको गर्म कर लेना चाहिये। जबतक बच्चेको दांत न निकल आवे उसे दूधके अतिरिक्त और कुछ नहीं देना चाहिये। पर सामनेके दोनो दांतोंके निकलतेही बालकको दूधके अतिरिक्त साधरण

खाद्यपदार्थभी देना चाहिये। हमारे यहां ६ मा
सके वाद अन्नप्राशनकी विधि होती है। उस
दिनसे बालकको धीरे धीरे अन्न चटाना जरूर
समझा जाने लगता है। पर यह नुकसान करत
है। दांत निकलनेके पहले अन्न देना बालकक
हानिके सिवा लाभ नही कर सकता। अन्न देन
प्रारम्भ करनेके बादही दूधका देना नहीं बन्द
करना चाहिये। धीरे धीरे अन्नकी मात्रा बढानी
चाहिये और दूधकी मात्रा कम करनी चाहिये

## बालकका सोना

उत्पन्न होनेके बाद बालक ३।४ सप्ताहतक
बराबर सोया करता है। उस समय बालकको दूध
पिलाने अथवा अन्य किसी प्रयोजनसे जगाना
नही चाहिये। इस बातका सदा ध्यान रखना
चाहिये कि बालक दिनको कम सोवे और रात
को अधिक। प्रायः स्त्रियां बालकको अफीम
आदि नशीली चीजोकी घूंटी दे दिया करती
है। यह रीति बड़ी खराब है। इससे बालकका
जीवन नष्ट हो जाता है।

## सफाई

वालकको आरम्भकालसे ही नहलाना

चाहिये। पहले गरम पानीसे और जब बालक बड़ा हो जाय तो ठंढे पानीसे। पर रोगी और दुर्बल बालकको सदा गरम पानीसे नहलाना चाहिये। नहलाते समय बालकका दिल इस तरह बहलाना चाहिये जिससे वह रोये नहीं। नहलाकर बालकका बदन मोटे कपड़ेसे पोछना चाहिये। इसी तरह बालकके बिछौनेको भी प्रति दिन धोकर साफ करना चाहिये।

### दांत निकलना

दूधके दांत डेढ़ या दो वर्षके बाद निकलने लगते हैं। उस समय उन बच्चोंको विशेष कष्ट होता है जो माताके दूधके सिवा अन्न आदि भी खाये रहते हैं। दांत निकलनेके समय बच्चोंके मसूड़े सूजकर लाल हो जाते हैं। बच्चा बार बार मुंहमें अंगुली डाला करता है। बहुधा बालकोंको उलटी और दस्त हुआ करता है। किसी किसी बालकको ज्वर भी आने लगता है। दांत आनेके समय बालकके गलेमें तांबा और जस्ताका तार किसी कपड़ेमें लपेट कर बांध दे। इससे तकलीफ कम होती है। दांत निकलनेके समय बालकको कब्जकी शिकायतें न होने दे।

# तेरहवां अध्याय



## बालकोंकी रक्षा

बालकको नीरोग तथा तन्दुरुस्त बनाये रखनेके लिये प्रत्येक माताको दो बाते जान लेना अत्यन्त आवश्यक है। पहले माताको यह जानना चाहिये कि बालक किस तरह आरोग्य रह सकता है और दूसरे यह जान लेनेके बाद उसीके अनुसार वर्तना या व्यवहार करना चाहिये।

बालकको आरोग्य रखनेके कुछ नियम नीचे दिये जाते हैं—

१—ताजी और स्वच्छ हवा।

२—अच्छा और हलके पानीका प्रयोग।

३—नियत समयपर सादा और बलकारी भोजन बालकको खिलाना।

४—ऋतुके अनुसार कपड़े पहनाना। कपड़े तंग न हो और हर वक्त बालकके शरीरको कपड़ेसे ढक नहीं रखना चाहिये।

५—बालकको खेल कूदकी पूरी स्वतन्त्रता होनी चाहिये। जब बालक चलने फिरने लायक हो जाय तो उसे हर वक्त गोदमे लादकर नही रखना चाहिये। उसे छोड़ देना चाहिये और इच्छानुसार उसे घूमने देना चाहिये। केवल दूरसे उसकी देख रेख करते रहना चाहिये।

६—आवश्यक नींद और आराम

७—आवश्यक प्रकाश या उजेला

बालक जितना अधिक निरोग होगा माताको उस बालकसे उतनाही कम कष्ट होगा। अधिकतर माताकी असावधानी तथा अज्ञानताके कारण ही बालक तन्दुरुस्त और स्वस्थ नहीं रहते। यदि माता ऊपर लिखे हुए नियमोके अनुसार चले और उनका पूरी तरहसे पालन करे तो बालक निरोग तथा दीर्घजीवी हो सकते हैं।

आज कल हमारे इस अभागे देशकी क्या दशा है। इस देशमें जितने कमजोर तथा रोगी बालक पैदा होते हैं और किसी देशमें देखनेको नहीं मिलते। बालमृत्यु भी इस देशकी सबसे बढ़ी चढी है। यही देश है जहा कालिदास, भवभूतिके समान विद्वान, द्रोणाचार्य,

भीष्मपितामह, परशुराम सदृश बलवान और तेजस्वी बालक पैदा होते थे, वही देश है और आज बालकोंकी दशा देखकर कलेजा फट जाता है। इसका एकमात्र कारण हमारी माताओंकी असावधानी है। मातायें मूर्ख होनेके कारण बच्चोंकी देखरेख यथावत नहीं कर सकतीं और बच्चे जैसे होने चाहिये नही होते।

ईश्वर अन्यायी नहीं है। वह जिसे पैदा करता है निरोग पैदा करता है। यदि हम आरम्भसे ही प्रकृतिके नियमके अनुकूल अपनी सन्ततिको चलावें तो कोई कारण नहीं है कि हम उसे नीरोग और स्वस्थ नही रख सकते। जहां हम प्रकृतिके नियमको तोडते हैं वही दण्ड भोगना पड़ता है और बालक रोगसे पीड़ित हो जाते हैं।

अबोध बालक वेसमझ होते हैं। उन्हें इस बातका ज्ञान नहीं रहता कि किस बातसे हमें लाभ होगा अथवा किस बातसे हमें हानि होगी। इसलिये माताको बच्चे की देखरेखमें बड़ी सावधानी रखनी चाहिये। कभी कभी माताओंकी असावधानीसे ही बच्चे रोगके शिकार हो

जाते हैं और जन्म भर दुःखमेंही रहते हैं। बालकके शरीरमें रोग प्रवेश कर गया। अबोध बालक पीडाके मारे रो रहा है। शरीरको पीड़ाको वह प्रगट नहीं कर सकता। माता लापरवाहीसे उसकी पीड़ाका ख्याल नहीं करती। समझती है कि बच्चा भूखा है उसे खिला पिला देती है। यदि रोना बन्द नहीं हुआ तो दो चार चांटे ही जमा देती है। माताओंको उचित है कि बच्चोंको बार बार रोते देखकर उनके रोनेका कारण जाने। यदि किसी रोगका सन्देह हो तो वैद्यको दिखलावें और उसकी दवा करें। रोग बढ़ जानेपर कठिनाई आजाती है।

मातायें बहुधा यही समझती हैं कि बच्चा पैदा कर दिया और दूध पिलाकर उसे बड़ा कर दिया, बस हमारे कामकी समाप्ति हो गई। माताको सदा इस बातकी देख रेख करते रहनी चाहिये कि बालक कभी भी बीमार नहीं होता।

भारतीय समाजमें एक प्रथा और भी चलायमान है। उससे भी हमारी सन्ततिको बड़ी हानि उठानी पड़ती है। हमारी मातायें बच्चेके बीमार होनेपर दवापर ध्यान न देकर

पहले झाड़-फूक आरम्भ करेगी। परिणाम यह होता है कि रोग बढत-जाता है और कभी कभी इसीमें बालक मर भी जाते हैं।

जबतक बालक दूध पीता रहे माताको अपने भोजन तथा रहन-सहनमें सावधानी रखनी चाहिये। माताके शरीरमें रोग आजानेसे बालक रोगी हो जाता है। इससे माताको कभी ऐसा अन्न नहीं खाना चाहिये, इस प्रकार नहीं रहना चाहिये जिससे उसके शरीरमें रोग आ जाय। यदि माता निरोग है और बालकको सावधानीसे रखती है तो कोई कारण नहीं है कि बालक रोगी हो जाय।

बहुधा देखा जाता है कि मातायें अपनी जान छुड़ानेके लिये बच्चेको घरके छोटे छोटे बालकोंकी गोदमें खिलानेके लिये दे देती हैं। इससे बड़ी हानि उठानी पड़ती है। छोटा बालक उस बच्चेको कहीं रखकर आप खेलने लगता है। बच्चा जो कुछ पाता है मुंहमें डाल लेता है, इससे बड़ा अनर्थ हो जाता है।

कितने ही बच्चोंकी प्रकृति रोनी हो जाती है। वे दिन रात रोया करते हैं। मातायें अपने-

आरामके लिये उन्हें रातको नशीली वस्तु पिला देती है जिससे रातभर वे चुपचाप सोवें। इसका असर बहुत ही खराब होता है। बालककी शक्ति क्षीण हो जाती है, वह निर्बल तथा कमजोर हो जाता है। काशीमें हमारे एक मित्र हैं। देखनेमें वे बड़े ही हृष्ट-पुष्ट हैं पर विचारे सदा बीमार रहते हैं। मैंने उनसे पूछा तो वे कहने लगे कि बचपनमें हमारी देखरेखके लिये एक दाई रखी गई थी। मैं एक दिन रातको बहुत रो रहा था। दाईने मुझे चुप कराना और सुलाना चाहा पर मेरा रोना बन्द नहीं हुआ। वह अफीम खाया करती थी। चट एक गोली मेरे मुंहमें भी डाल दी। मैं दूसरे ही दिन बीमार पड गया। बचनेकी उम्मीद नहीं थी। बड़ी कोशिशसे प्राण बचे पर उसी समयसे जो कमजोरी और बीमारी आई आजतक नहीं गई। इसके अलावा कभी कभी मातायें विना अन्दाजकी मात्रा दे देती हैं और लड़के नशेको बरदास्त न कर मर भी जाते हैं।

बालकोंकी बीमारीका प्रधान कारण माताकी मूर्खता और असावधानी है। लापरवाह

मातायें दूषित दूध और अन्न बालकोंको खिला पिला देती हैं। इसीसे बालक बीमार हो जाते हैं।

बालकका प्रधान भोजन दूध ही है। इससे हम दूधसे ही आरम्भ करते हैं। बालकको जो दूध दिया जाय वह अतिशय शुद्ध होना चाहिये।

## शुद्ध दूधके लक्षण

जो दूध पानीमें डालनेसे उसमें मिलकर एक हो जाता है उसी दूधको शुद्ध दूध समझना चाहिये।

पर जो दूध पानीमें डालनेसे तैरने लगे, कसैला और भाकदार मालूम दे, खट्टा अथवा कडुआ हो, पानीमें डालनेसे ढीली ढीली रेखायें उतराने लगे, नमकीन तथा गाढ़ा हो, उसमें लसी आ गई हो और पानीमे डालनेसे वह डूब जाता हो तो उस दूधको क्रमशः वात पित्त तथा कफसे दूषित दूध समझना चाहिये। ऐसे दूधको बालकको कभी नहीं पिलाना चाहिये। इससे बालकके शरीरमें अनेक तरहके रोग उत्पन्न हो जाते हैं। बालकका दस्त रुक जाता है। पिशाब करनेमें उसे कष्ट होता है। उलटी

होने लगती है, शरीरमें जलन तथा गरमी पैदा हो जाती है।

यदि माताको वातका रोग हो गया हो और इस रोगके कारण माताके दूधमें विकार आ गया हो तो माताको तीन दिनतक दस मूलका काढा पिलाना चाहिये। यदि दसमूलका काढा न मिल सके तो नीचे लिखे नुसखेका सेवन करना चाहिये:—

(१) चीता, वच, पोठा, कुटकी, कूट, अजवायन भारंगी, देवदारु, सरल काष्ठ, मेढासींगी पीपल और काली मिर्चकी बराबर मात्रा ले। इन्हें कूटकर महीन कर ले। फिर पावभर पानीमें इसको मिट्टीकी हड़ियामें बैठा दे। धीमी आंच लगावे। जब पानी जलकर एक छटांक रह जाय तो आगपरसे उतार ले मलकर छान डाले और तोलाभर शहद मिलाकर तीन दिनतक पिलावे इसके बाद हलका जुलाब तीन दिनतक दे।

(२) रसौत आजमोद, सरलकाष्ठ, देवदारुको कूटकर इनकी बुकनी बना डाले और घीमें रोज बालकको चटावे।

यदि पित्तके दोषसे दूधमें विकार आ गया हो तो:—

(१) गिलोय, नीमकी छाल, सतावर प
वलके पत्ते उसकी डंटी, लाल चन्दन, औ
अनन्तमूल इन सबका काढ़ा शहद मिलाक
माता तथा बालक दोनोंको पिलावे। अथवा;

(२) त्रिफला, चिरायता, कुटकी औ
मोथाका काढ़ा शहद मिलाकर माता औ
बालक दोनोंको पिलावे।

यदि कफ रोगसे दूधमें विकार आगया हो तो

(१) तीन माशा मुलेठीकी बुकनी औ
एक माशा सेंधानिमक ताजा पानीके साथ
पिलावे।

(२) इलायची देवदारु तथा इन्द्र
जवकी बराबर मात्रा लेकर काढा बनावे और
शहदके साथ माता तथा बालक दोनोंको
पिलावे।



# चौदहवां अध्याय



## बाल-चिकित्सा

( आयुर्वेदिक )

हमलोग उस युगमें आगये हैं जबकि बालक माताकी गर्भसे निकलकर इस पृथ्वीकी हवाका स्पर्श पाते ही अनेक तरहकी बीमारियोंसे पीड़ित हो जाता है। सौरीमें ही उसे अनेक तरहके रोग आ घेरते हैं। आज बच्चा दूध नहीं पी रहा है, कल दूध फेक रहा है, परसो लाल पीले दस्त हो रहे हैं, कभी बच्चा रोनेसे दम नहीं लेता। हमारे घरोंकी स्त्रियां इस अवस्थाके उत्पन्न होते ही दवाका ख्याल तो भूल जाती हैं बस ओझा देवाके फेरमें पड़ जाती हैं और झाडफूंक आरम्भ हो जाती है। जहां लड़का बीमार हुआ कि पूतनाके घर दवानेका, नजर या टोना लग जानेकी ही आशंका उत्पन्न हो जाती है। बच्चा बीमार क्यों हुआ इसको जाननेके लिये कोई भी स्त्री प्रयत्न नहीं करती।

बच्चेको पिलाया जा रहा है। किसीको इस बातकी फिक्र नही कि वह दूधको आगपरसे उतारकर कहीं ठीकसे रख दे। अधिक औटा हुआ दूध भी बालकको हानिकारक होता है। वह जल्दी पचता नहीं। इसलिये सबसे उत्तम तरीका तो यह है कि जितना दूध हो उतना ही पानी मिलाकर दूधको औंटावे जिससे पानी तो जल जाय पर दूध ज्योंका त्यों पड़ा रहे। यह दूध बच्चेको सदा गुणकारी होता है।

कभी कभी बालकको गोरखमुण्डी और खसके जलसे स्नान करावे अथवा हलदी, चन्दन और कूटको एकमें पीसकर उबटन करे। इससे बालक सदा निरोग रहेगा और बल ग्रहण करेगा।

बड़े बूढ़े तो अपने शरीरकी हालतको बयान कर अपने रोगका पता दूसरोको दे सकते हैं पर बिचारा बालक तो बोल तक नहीं सकता। केवल संकेतोद्वारा अपनी तकलीफका बयान कर सकता है। इससे बालकोंके रोगोंका जल्दी पता लगाना कठिन है। बालकको यदि किसी

तरहकी तकलीफ होती है तो रोता चिल्लाता है या अपनी बदनको पटकता है। इस तकलीफके कई कारण हो सकते हैं। केवल बीमारीके ही कारण ऐसा नहीं होता। इससे माताको सबसे पहले जानना चाहिये कि बालक क्यों रो रहा है। तुरत दवा दारूकी फिकर न करने लगे। कभी कभी जूएं आदिके काटनेसे भी बालक बुरी तरह रोने लगते हैं। माताको पहले यही देखना चाहिये कि बिछौने आदिमें जूआ या चींटी वगैरह तो नहीं आ गई है जो बालकको काट रही है।

यदि इनमेंसे कोई बात नहीं हो तो समझ लेना चाहिये कि बालक बीमार है। बालकोंकी बीमारीका अधिकतर कारण पेटका रोग होता है। इससे माताका ध्यान सबसे पहले बालकके पेटकी ओर जाना चाहिये। यदि माताको मालूम हो जाय कि बालकके पेटमें दर्द है तो बालकके पेटको सेंके। बालकके चमड़े बड़े ही मुलायम होते हैं इससे आंच कभी तेज न रखे और देरतक सेकती भी न रहे। इसके बाद खूब महीन नमक पीसकर बालकके पेटपर

मले और दो दाना इलायची और दो दाना सौंफ माके दूधमें पीसकर बालकको पिला दे। यदि पेटमें दर्द है तो बालक अपने पैरोंको बारबार पेटकी ओर समेटता है।

माताको सदा इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि बालक अधिक समयतक एकही करवट नहीं सोता रहता। इससे बालकको तकलीफ हो जाती है। बालककी पसलियोंमें दर्द होने लगता है। माताको उचित है कि वह बालकको बराबर घंटे दो घंटेके बाद फेर दे।

यदि बालक जागता हुआ भी बराबर आंख मूंदे रहता है और रोता है तो समझना चाहिये कि उसके सिरमें दर्द है।

इनके अतिरिक्त बालकको अन्य भी अनेक प्रकारके साधारण रोग हो सकते हैं, जिनका वर्णन यहांपर अतीव आवश्यक है।

### ढोंढीका पकना

(१) बहुधा नार काटनेवालीकी असावधानीसे बच्चेकी बोड़री या ढोंढी पक जाती है। इसके लिये माताको मोमका मरहम या

कड़ुवे तेलमें भिगोया कपड़ा अथवा पुलटिस वहांपर लगाना चाहिये। अगर उसमें सूजन आ गई हो तो कपड़ा गरम करके सेंक दे।

दूधका फेंकना

(२) यदि बालक दूध फेंकता हो तो पहले इस बातका पता लगाना चाहिये कि इसका क्या कारण है। बालकके पेटमें कुछ खराबी है अथवा माताके दूधमें कुछ दोष आ गया है। बहुधा देखनेमें आता है कि मातायें काम करके उठती हैं, पसीनेसे लथपथ रहती हैं और बच्चेको दूध पिलाने लगती हैं। कामके कारण दूधमें गरमी आ जाती है और दूध दूषित हो जाता है। इसलिये माताको उचित है कि वह बच्चेको इस तरह कभी भी दूध न पिलावे। कामपरसे उठकर पहले ठंढी होले तब दूध पिलावे, नहीं तो बच्चा फौरन दूध फेंक देगा। यदि बच्चेके पेटमें किसी तरहका दोष आ गया हो तो इसके लिये (क) काकड़ासींगी, अतीस, मोथा, और पीपल समान मात्रामें कूटकर उसकी बुकनी शहदमें मिलाकर बालकको चटावे (ख) आमकी

गुठली,धानकी खील और सेंधा नमक कूटकर उसकी बुकनी शहदमें चटावे।

दूधका न पीना

( ३ ) इसी तरह बालक दूध नहीं पीवे तो इसका कारण जानना चाहिये। यदि माताके किसी दोषके कारण बच्चा दूध नहीं पी रहा है तो माताकी दवा करे नही तो बच्चेकी दवा करे। इस तरहकी बीमारीमें बच्चेके लिये सबसे उत्तम दवा यही है कि परवलके पत्तेको पानीमें उबालकर उसी पानीसे बच्चेको नहलावे।

घांटीका बढ़ आना

( ४ ) गर्मीके कारण बालककी घांटी बढ़ आती है। इससे बालकको बहुतही अधिक तकलीफ होती है। वह बारबार रोता है और मारे तकलीफके दूधका पीना भी छोड़ देता है। यदि घांटी बढ आयी हो तो कण्डेकी गरम राख दोनों अँगुलियोंमें लगाकर सावधानीसे उसे दबावे अर्थात् बैठा दे। न तो बालकको कोई गरम वस्तु खानेको दे,न उसकी माताको।

दस्तका अधिक आना

(५) बालकको दस्तकी बीमारी कई कारणोंसे

हो जाती है। इसलिये दवा करनेसे पहले इसकी जांच कर लेनो चाहिये। यदि दांत निकल रहे हो तो दस्तको रोकनेका उपाय नहीं करना चाहिये। यदि अपचके कारण दस्त आते हों तो बालकको घोटी देनी चाहिये। यदि सर्दीके लग जानेसे दस्त आता हो तो बालकके पेटपर गरम कपड़ा बांध दे और उसे सर्दीसे बचावे।

### कानका बहना

(६) यदि बालकका कान बहता हो तो पहले नीमकी पत्तीको उबालकर गरम पानीसे धोवे, फिर उसमें समुद्र फेन डाल दे अथवा भंगरैयाका रस अथवा सुदर्शनकी पत्ती या गेंदेकी पत्तीका रस गार दे।

### आंखका आना

(७) बालककी आखें कई कारणोंसे दुखने लगती हैं। अधिक गर्मी, अधिक सर्दीके कारण कभी कभी माताकी आखोंमें दर्द होनेके कारण भी बालककी आखे दुखने लगती हैं और कभी२ दांत निकलनेके समय बालकोंकी आंखोंमें दर्द होने लगता है। यदि बालकको दात आरहे हो तो आंखकी कोई दवा नहीं हो सकती, क्योंकि

जबतक दांत अच्छी तरह नहीं निकल आवेंगे, दर्द नहीं जायगा। यदि माताकी आंखमें पोड़ा हो तो माताका इलाज कराना जरूरी है। यदि बालककी आंखका इलाज कराना जरूरी है तो निम्नलिखित दवा करनी चाहियेः—

(१) आंवला और लोधको गायके घीमें भून डाले, फिर उसे पानीमें पीसकर आंखोंपर लेप कर दे। (२) घेकुआरके रसका अंजन लगावे। (३) बकरीके दूधकी मलाई आंखों-पर बांध दे। यदि आंखोंमें कीचड़ जमता हो और सोकर उठनेके बाद बालककी आंखें जल्दी न खुलती हो तो त्रिफलाके जलसे उन्हें धोना चाहिये।

## आंखका सूजना

(८) यदि बालककी आंखें सूज गई हों तो हर्रे, फिटकिरी, रसौत, इन तीनोको तीन तीन माशे और अफीम दो माशे लेकर एकमें पीस डाले और आगमें गर्मकर पलकों पर चढ़ा दे।

पुरानी इमलीका छिलका तथा बीया [बीज] निकालकर उसे साफ कर डालना चाहिये।

और पानीमें भिगो देना चाहिये। दो घंटे इसी तरह भीगी रहनेके बाद उसे मलकर छान ले। फिर उसमें एक मात्रा फिटकरी और अफीम डालकर लोहेके वर्तनमें पकावे। गाढ़ा हो जानेपर उतार ले और आंखोंपर उसीका लेप चढ़ावे।

### हिचकी

यदि बालकोको हिचकी आती हो तो —

(१) थोड़ासा ठंढा जल पिलादे अथवा (२) नारियलपीसकर उसमें चीनी मिलाकर बालकको चटावे।

(३) त्रिपल और मुलेठीकी बुकनी बना लो। इसमें शहद और मिश्री मिलाकर विजौरे नीबूके रसके साथ बालकको चटा वे।

(४) हींग, काकड़ासींगी, गेरू, मुलेठी, सोठ तथा नागरमोथाकी बुकनी बनाकर शहद-में मिलाकर चटानेसे हिचकी और श्वांस दोनों बन्द हो जायगे।

### गंजा होना

(१०) कितने बालकोंके सिरमें बाल नहीं उगते। यदि बालकके सिरमें बहुत दिनतक बाल न हो तो (१) मक्खीका मैल पानीमें

पीसकर बालकके सिरपर लगावे छप्परोंमेंसे ज
तिनके लटक आते हैं उनमें मैल बहुधा जम
हो जाता है। गायका मक्खन (नैनू) ठंढे जल
१५ बार धोवे, फिर उसमें नोला तूतिया औ
मुर्दाशंख पीसकर दो तोलाके परिमाणमें मिला
और उसका मलहम बनाकर बालकके सिरमें
लगावे। तीते परवलके पत्तेका रस सिरमें उस
जगह लगावे। हाथी दांतकी राख और रसौत
सिरमे लगावे।

## खांसी

यदि बालकको खांसी आती हो तो (१)अना
रका छिलका पीसकर उसमे नमक मिलाकर
चटावे। (२) वंशलोचनकी बुकनी शहदमें
मिलाकर चटावे। (३) अतीस, नागरमोथा,
तथा मुलेठीको बुकनी बनावे और तीनोकी
बराबर मात्रा लेकर शहदमें मिलाकर बालकको
चटावे। (४) यदि खांसीके साथ साथ ज्वर भी
आता हो और उलटी भी होती हो तो उचित है
कि काकड़ासिंगी,पीपर, अतीस, नागरमोथाको
कूटकर बुकनी बनावे और इनकी बराबर मात्रा
शहदमें मिलाकर चटावे।

### दुबलापन

यदि बालक दुबला पतला हो तो उसे बकरीका दूध पिलाना चाहिये।

### अधिक प्यास

यदि बालकको अधिक प्यास लगती हो तो मुनक्का पीसकर उसमे नमक मिलाकर बालकको चटावे।

### आंव

यदि बालकको आंव अर्थात् दस्तके साथ लोहू आता हो तो अधभुनी सौंफकी बुकनी बनाकर उसमें कच्ची चीनी मिलाकर दे।

छोटी हरेंकी बुकनी देनी चाहिये। बेलका गूदा गायके दहीमें पीसकर पिलाना चाहिये। अनारका छिलका पीसकर गायके दहीमें पिलाना चाहिये। बच्चेका भोजन सादा, पतला और जल्दी पचनेवाला होना चाहिये। कोई भी ऐसा पदार्थ खानेको नही देना चाहिये जो देरसे पचता हो।

### फोड़ा फुंसी

यदि बालकको अधिक फोड़ा फुंसी होता हो तो —

(१) ६ माशे खड़िया और ८ माशे मक्खनको एकमें घोंटकर मलहमकी तरह सारी देहमें लगावे।

### मूत्ररोग

यदि बालकको पिशाब न उतरती हो तो मूसकी लेड़ीको मट्ठामें पीसकर उसे गरम करे और ढोंढ़ीसे लेकर पेड़ूतक लेप करे।

टेसूके फूलको पीसकर बालकको पिलावे।

### जड़ैया ज्वर

यदि बालकको जड़ैया आती हो तो तुलसीकी पत्तीका काढ़ा पिलावे। तीन पत्ती तुलसीमें तीन दाना मिर्च मिलाकर पीसे और उसे जलमें घोलकर चुरा दे। जब खूब उबाल आ जाय तो बालकको पिला दे।

### दस्तका आना

(१) यदि बालकको पतला दस्त आता हो तो नेत्रबाला, आमका फूल, बेलका गूदा तथा गजपीपर, बराबर मात्रामें लेकर इनका काढ़ा बनावे और बालकको पिला दे।

(२) यदि ज्वरके साथ दस्त आते हों तो पीपर, अतीस, नागरमोथा-काकड़ासींगीकी

बुकनी बना ले और शहदमें मिलाकर बालकको चटावे।

(३) यदि प्यास अधिक लगती हो तो सोंठ, अतीस, मोथा, तथा इन्द्रजवका काढ़ा पिलावे।

## खुजली

यदि बालकको खुजली हो गई हो तो कड़ुवे तेलमें चूनेका पानी मिलाकर उसे खूब हिलावे और जब वह काफी गाढ़ा हो जाय तो उसीका बालककी बदनमें मालिश कर दे।

(२) कड़ुवा तेल, सेंधा निमक तथा कागजी नीबूका रस एकमें फेंट डाले और बालकके बदनमें पोत दे, थोड़ी देरके बाद मल कर स्नान करा दे।

चन्दनके तेलमें निमक और नीबूका रस मिलाकर बालकके बदनमें उबटन करना चाहिये।

यदि सुखिया खाज न होकर बदनमें फोड़े हो गये हों तो उन्हें फोड़ डालना चाहिये और नारियलके दूधके साथ गन्धक मिलाकर उनमें भर देना चाहिये।

मूलीके रसमें एक मात्रा पारा मिलाकर बालकके बदनमें मलना चाहिये। बालकको नित्य कार्बोलिक साबुनसे नहलाना चाहिये।

### कब्ज

यदि बालकको कब्ज हो तो ( १ ) काला निमक, भूनी हींग तथा सोहागा इन तीनोंको एकमें मिलाकर बालकको जलके साथ खिला दे।

( २ ) यदि हो सके तो बालकको थोड़ासा रेंड़ीका तेल पिला दे।

( ३ ) ढोंढ़ी और पेड़ू पर हींगका लेप करके ऊपरसे पानका पत्ता बांध दे।

( ४ ) बालकके पेड़ूमें गरम तेल धीरे धीरे मलना चाहिये।

( ५ ) यदि बालक किसी दूसरी स्त्रीका दूध पीता हो तो उसे तुरन्त बन्द कर देना चाहिये, क्योंकि इससे कब्ज और भी बढ़ जाता है।

### नाकसे खूनका जाना

यदि बालकके नाकसे खून जाता हो, तो (१) ताजी प्याज उसे सुंघावे (२) सफेद मिट्टीमें

खशका इत्र मिलाकर उसे पानीमें भिगोकर बालकको सुंघावे। (३) त्रिफलाका सेवन करावे।

बालकको लू लगनेपरः—

(१) आमको भून कर उसका शरबत पिलावे और सारे बदनमें उसीका मालिश करे।

(२) प्याज पीसकर उसमें जवका आटा मिलाकर उबटन करे।

(३) भूनी और कच्ची प्याजके साथ दो तोले जीरा और दो तोले मिश्री मिलाकर पीस डाले और पिलावे।

(४) धनियेका शरबत मिश्री मिलाकर पिलावे तो लू लग ही नहीं सकती।

बालकको अपचकी बीमारी हो जानेपर—

(१) सोवाके पानीके साथ रेंड़ीका तेल देना चाहिये।

(२) रेंड़ीके तेलमें छोटी हरें पीसकर पिलाना चाहिये।

(३) यदि बच्चा सयाना हो गया हो तो प्याजका रस अथवा लहसुनकी कली (जावा) निमकके साथ पीसकर पिलाना चाहिये।

सिरका दर्द—बालकके सिरमें दर्द हो तोः—

(१) चन्दन और सोंठ पीसकर कनपटी तथा सिरपर लगाना चाहिये।

(२) काली मिर्च तथा चावल पीसकर गरम करे और सिर तथा कनपटीपर उसका लेप करना चाहिये।

(३) सिरपर मक्खन लगाना चाहिये।

सर्दी या जुकाम—यदि बच्चेको सर्दी लग जाय और नाकसे पानी जाने लगे तो निम्न लिखित उपचार करना चाहियेः—

(१) नाककी हड्डी, सिर और कनपटीको सेंकना चाहिये।

(२) राईको कूंच डाले और उसे पानीमें डालकर आगपर चढ़ा दे। जब पानी पक जाय तो सोते समय बालकके पैर उसी गुनगुने पानीसे धोकर मोटा ऊनी मोजा उसे पहना दे।

(३) यदि बालक माताका दूध पीता हो तो माताको बाजरेका हलवा खिलाना चाहिये या इसी तरहके अन्य गरम पदार्थका सेवन कराना चाहिये।

### उन्हरिया या अम्हौरी

यदि गरमीकी अधिकताके कारण बालकके बदनमें अम्हौरी हो गयी हों तो बालकको बड़ी सावधानीसे रखना चाहिये। उसके शरीरको सदा गरम रखना चाहिये और आमकी गुठली पीसकर लगाना चाहिये।

(२) पीली मिट्टीमें गुलाब जल मिलाकर पोतना चाहिये।

### गलसूआ अर्थात् गालो माता

यदि बालकका गाल फूल गया हो तो—

(१) गोबरौली मिट्टी गरम पानीमें पकाकर बालकके गालपर लगा देना चाहिये।

(२) राईको पीसकर अथवा धतूरेके बीजको पीसकर गरम करना चाहिये और उसे गालपर चढ़ा देना चाहिये।

कितनी मातायें अपने बच्चोंको मोटा ताजा और तगड़ा देखना बहुत चाहती हैं। इसलिये हानि-लाभका विचार न कर वे, उन्हें खूब घी पिलाती हैं अथवा अन्य तरहका चिकना और देरमें पचनेवाली चीजें खिलाती है। बच्चा उन पदार्थोंको सहजमें पचा

नहीं सकता। उससे-उसका पेट भारी रहने लगता है। ऐसी दशामें माताको निम्न लिखित उपचार करना चाहिये—

(१) बकरीकी लेंड़ी आधी छटाक, रेंड़ीकी बीजी पैसेभर, महुआ आधा छटाक, इन तीनोंको पानीमें एक साथ खूब पकाना चाहिये। जब खूब चुर जाय, तो आगपरसे उतार कर कपड़ेपर फैलाना चाहिये और बरदाश्त करने भर गरमी रहते उसे बालकके पेटपर रखकर ऊपरसे बांध देना चाहिये।

(२) साबुन, मुसब्बर, नमक और हल्दी इन सबोंको पानीमें पीसकर चुराना चाहिये और बरदाश्त करने भर गरम रख कर इन्हें पेटपर रखकर बांध देना चाहिये।

## बच्चोंके लिये साधारण औषधि

बालककी तबीयत अगर खराब हो जाय तो वैद्य, हकीम या डाक्टरको दिखाना तथा दवा कराना जरूरी है। पर माताको इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि जहातक हो सके बालकको दवा कम खिलाई जाय। जरा जरासी बीमारीमें दवा देना अच्छा नहीं है; क्योंकि अधिक दवाके प्रयोगसे एक तो लाभके बदले हानि

होती है और दूसरे शरीर जब दवाके जोरको पूरी तरहसे बरदाश्त कर लेता है तो फिर दवा-का असर भी जाता रहता है। इससे जरूरतके समय दवा उतना फायदा नहीं करती। मैं अपने एक मित्रको जानता हूं। उनके घरमें दवाका बड़ा प्रयोग होता था। उनके पास दवाओंकी एक पिटारी थी। सबेरे उठकर वे हरएक बच्चेको जबरदस्ती दवा खिलाया करते थे। ईश्वरके नामके स्थानपर वे दवाओंका ही नाम जपते थे। पर मैंने उनके बच्चोको कभी भी सुखी नहीं देखा। एक न एक बीमार रहता ही था। इसलिये जहांतक हो सके बाहरी उपचारसे ही काम लेना चाहिये, पर जब देख ले कि दवाके बिना काम नहीं चल सकता है तो बालकको मामूली दवा दे। पर रोग बढ़ने न दे।

मातांको चाहिये है कि दवाके साधारण काममें आनेवाली सभी वस्तुओको इकट्ठी कर रखे, जिससे समय पड़नेपर उसे तलाशना न पड़े। जड़ी बूटियोंका दाम भी इतना कम होता है कि उन्हें इकट्ठा करना कठिन नहीं है और न उनमें खर्च ही अधिक पड़ता है।

नहीं सकता। उससे उसका पेट भारी रहने लगता है। ऐसी दशामें माताको निम्न लिखित उपचार करना चाहिये—

(१) बकरीकी लेंड़ी आधी छटाक, रेंड़ीकी बीजी पैसेभर, महुआ आधा छटाक, इन तीनोंको पानीमें एक साथ खूब पकाना चाहिये। जब खूब चुर जाय तो आगपरसे उतार कर कपड़ेपर फैलाना चाहिये और बरदाश्त करने भर गरमी रहते उसे बालकके पेटपर रखकर ऊपरसे बांध देना चाहिये।

(२) साबुन, मुसब्बर, नमक और हल्दी इन सबोंको पानीमें पीसकर चुराना चाहिये और बरदाश्त करने भर गरम रख कर इन्हें पेटपर रखकर बांध देना चाहिये।

### बच्चोंके लिये साधारण औषधि

बालककी तबीयत अगर खराब हो जाय तो वैद्य, हकीम या डाक्टरको दिखाना तथा दवा कराना जरूरी है। पर माताको इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि जहांतक हो सके बालकको दवा कम खिलाई जाय। जरा जरासी बीमारीमें दवा देना अच्छा नहीं है; क्योंकि अधिक दवाके प्रयोगसे एक तो लाभके बदले हानि

होती है और दूसरे शरीर जब दवाके जोरको पूरी तरहसे बरदाश्त कर लेता है तो फिर दवाका असर भी जाता रहता है। इससे जरूरतके समय दवा उतना फायदा नहीं करती। मैं अपने एक मित्रको जानता हूं। उनके घरमें दवाका बड़ा प्रयोग होता था। उनके पास दवाओंकी एक पिटारी थी। सवेरे उठकर वे हरएक बच्चेको जबरदस्ती दवा खिलाया करते थे। ईश्वरके नामके स्थानपर वे दवाओंका ही नाम जपते थे। पर मैंने उनके बच्चोंको कभी भी सुखी नहीं देखा। एक न एक बीमार रहता ही था। इसलिये जहांतक हो सके बाहरी उपचारसे ही काम लेना चाहिये, पर जब देख ले कि दवाके बिना काम नहीं चल सकता है तो बालकको मामूली दवा दे। पर रोग बढ़ने न दे।

माताको चाहिये है कि दवाके साधारण काममें आनेवाली सभी वस्तुओंको इकट्ठी कर रखे, जिससे समय पड़नेपर उसे तलाशना न पड़े। जड़ी बूटियोंका दाम भी इतना कम होता है कि उन्हें इकट्ठा करना कठिन नहीं है और न उनमें खर्च ही अधिक पड़ता है।

हरेक जड़ियोंको एक एक बर्तनमें अलग अलग रखना चाहिये और बर्तनके ऊपर हर एकका नाम कागजपर लिखकर चिपका देना चाहिये।

### छूआछूतके रोग

कितने रोग ऐसे होते हैं जो छूतसे हो जाते हैं। ऐसे रोगोंसे बालकको सदा बचाते रहना चाहिये। हैजा, प्लेग, माता, खाज, हफरी (पसलीका उठना) आदि रोग छूतसे हो जाते हैं। इसलिये जहां ये रोग हों, वहां बालकको नही ले जाना चाहिये, उस महल्लेकी तथा उस घरकी चीज बालकको नही खिलानी चाहिये। यदि घरमें किसीको ऐसा रोग हो जाय तो बालकको उसके पास नहीं ले जाना चाहिये। यदि बालकको यह रोग हो जाय तो घरके अन्य बच्चोंको उसके पास नहीं ले जाना चाहिये। इस तरहके रोगका असर दो तीन सप्ताह तक रहता है।

### बीमार बच्चेकी देखरेख

यदि बालक बीमार न हो तो यह माताके लिये बड़ी प्रशंसाकी बात है, क्योंकि माताकी

असावधानी ही बच्चेकी बीमारीका कारण होती है। पर यदि बच्चा बीमार हो जाय तो उसकी देखरेखमें बड़ी सावधानी रखनी चाहिये।

बच्चेको किसी सुचतुर वैद्यको (जो बच्चोंका ही इलाज करता हो) दिखाना चाहिये और जिस तरह वह कहे उसी तरह उपचार करना चाहिये। वैद्यकी दवा करते समय अपनी टांग कभी भी न अड़ानी चाहिये।

हमारे देशमें साफ हवा, साफ बिछौना और साफ कमरा एकदमसे गौण समझे जाते हैं। कोई भी माता इसपर ध्यान नहीं देती। बीमार बालकके लिये पहली आवश्यकता इसी बातकी है कि जिस कमरेमें वह सुलाया जाय, वह खूब हवादार होना चाहिये कमरेमें गन्दगीका नाम न हो, कमरेमें किसी तरहकी दुर्गन्ध न आती हो, कमरा यथासाध्य गरम रखना चाहिये। बीमार बच्चेके बिछौनेका चादर दोनों समय बदलना चाहिये और बिना धोये उस चादरको फिर नहीं बिछाना चाहिये। बच्चेका बिछौना मुलायम होना चाहिये। इसमें असावधानी करनेसे हमने अपनी आंखों बच्चोंको मरते देखा है।

कलकत्तेमें मैं जिस मकानमें रहता था, उसके मालिकका लड़का बीमार पड़ा। स्त्रियोने उसे जिस कमरेमें रखा, वह सामानसे लदा था, दो दरवाजे थे, उन्हें भी जकड़कर बन्द कर दिया। एक अंगेठीमें आग भी रख दी और चार-पांच औरतें भी बैठ गईं। जब जब डाक्टर आये इसके लिये बिगड़े कि कमरेमें हवाकी कमी है और इसका असर लड़केपर पड़ रहा है। मैंने भी समझाया, पर मूढ़ स्त्रियोने इसकी परवा न की। शाम होते होते बच्चा इस संसारसे कूच कर गया।

दूसरे, दवा वैद्य या डाक्टरके कहनेके अनुसार ही देना चाहिये। दवा ठीक समयपर दी जानी चाहिये। दवाके मापके लिये एक बर्तन होनी चाहिये। दवाकी पूरी मात्रा बालकको पिला देनी चाहिये, जरा भी दवा व्यर्थ नहीं जाने देना चाहिये। दवा जहांतक हो सके साफ बर्तनमें पिलानी चाहिये। शीशेके बर्तन दवा पिलानेके लिये सबसे उत्तम होते हैं। दवा पिलाते समय बच्चेको प्रसन्न चित्त रखना चाहिये। दवा पिलाकर मुंहका जायका (स्वाद)

ठीक रखनेके लिये बालकको कोई स्वादिष्ट वस्तु खिलानी चाहिये।

जिस कमरेमें बीमार बालक रखा जाय, उसमें सुगन्धिवाली कोई वस्तु जलानी चाहिये, जिससे कमरेका हवा साफ रहे।

बुखारके लिये नुसखा

(१) यदि बालकको बुखार आता हो तो—भद्रमोथा, हरड़, नीम, कड़वा परवल और मुलेठी इनका काढ़ा पिलावे। यह काढा बालकोंको हर तरहके बुखारमें फायदा करता है।

(२) यदि बालकको ज्वर हो, खांसी हो अथवा कै होती हो और साथ ही सांस भी फूलती हो तो—नागरमोथा, पीपल, अतीस (तीसी) तथा काकड़ासींगीकी बुकनी शहदमें चटावे। यदि खांसी तेज हो तो जवासा मिला देना चाहिये। अगर दस्त अधिक आते हो तो नागरमोथाकी जगहपर धनिया मिला देना चाहिये।

(३) यदि मलेरिया ज्वर हो तो अतीसकी बुकनी तुलसीके रसमें देनी चाहिये।

(४) यदि बालकका ज्वर चला गया हो पर हरारत रहती हो तो अतीस, नीमकी छाल और गिलोयका काढ़ा पिलाना चाहिये।

(५) कुटकीकी बुकनी बनाकर शहद और मिश्रीके साथ बालकको चटावे। इससे बालकका हर तरहका ज्वर दूर हो जाता है।

(६) कुटकीको जलमें पीसकर बालकके शरीरमें उसका लेप करे। कैसा ही ज्वर हो अवश्य शान्त हो जायगा।

(७) जो बालक माताका दूध पीते हों, उनके लिये नागरमोथा, काकड़ासींगी और अतीसकी बुकनी शहदमें चटाना ज्वर, खांसी और वमनके लिये सदा लाभकारी निकला है।

(८) धनिया, लाल चन्दन, गुरुचकी जड़ और नीमकी भीतरी छाल इन सबोंको बराबर मात्रा लेकर खालमें कूट डालो। रातको नई हड़ियामें पावभर पानीमें इन्हे भिगो दो। सुबह आगपर चढ़ा दो। जब पानी जलकर आधा रह जाय तो उतार कर छान लो और ठंढाकर पिलाओ।

दस्तको रोकनेके नुसखे

यदि बालकको दस्त अधिक आते हों तो—

(१) मंजीठ, धायका फूल, सारिवा तथा पठानी लोधका काढ़ा ठंढा करके शहदमें मिलाकर पिलावे।

(२) सोंठ, अतीस, नागरमोथा, सुगन्धवाला तथा इन्द्रजवका काढ़ा बनाकर पिलावे।

(३) लजनीकी जड़, धायका फूल, लोध तथा सारिवाका काढा बनावे। ठंढाकर इसमे शहद मिलाकर बालकको पिलावे। कैसी ही दस्तकी बीमारी क्यों न हो बन्द हो जाती है।

(४) मोचरस, लजनीकी जड़ तथा कमलकी केशर बराबर मात्रामे सवा तोले लेकर उसमे उतना ही बढ़िया चावल मिला दो। ३ छटांक पानीमें पीसकर इनकी लपसी बना डालो। इसके खिलानेसे आंव, दस्तके साथ रक्तका आना बन्द हो जाता है। यह दवा उन बालकोको दी जानी चाहिये, जो अन्न खाते है।

(५) सुगन्धवाला, मिश्री, शहद, इन तीनोंकी बराबर मात्रा चावलके जलमें मिलाकर बालकोंको पिलानेसे दस्तका आना रुक जाता है, प्यास कम हो जाती है, कै बन्द हो जाती है और ज्वर छूट जाता है।

(६) पत्थर या मिट्टीके वर्तनमें थोड़ा मट्ठा ले लो। उसमें एकमात्रा कुलंजन घिसकर डाल दो। फिर थोड़ी हींग डालकर उसकी कढ़ी तैयार करो। वही कढ़ी बालकको पिलाओ। कैसी भी दस्तकी बीमारी हो अवश्य दूर होगी।

(७) प्याजका रस गारकर उसमें बाजरेके दानेके बराबर अफीम घोलकर चटा दो, दस्त अवश्य बन्द हो जायगा।

## सोते समय दांत चबाना

यदि बालक सोते समय दांत चबाता हो काघड़ा सींसी और सागोनकी लकड़ीसे दूध पकाकर उस दूधको पांवके तलवोंमें सोते समय मल दो। दांत चबाना बन्द हो जायग।

## घाव

यदि बालकके शरीरमें कहीं घाव हो गया हो तो :—

(१) नीमके पत्ते दारुहल्दी और मुलेठीकी बुकनी घीमें फेटकर मलहम बना लो। इस मलहमके प्रयोगसे घाव भर जायगा। अगर

नासूर पड़ गई हो तो मलहम लगानेसे पहले घावको नीमकी पत्तीसे धो लेना चाहिये। अगर घावसे मवाद (पीव) जाती हो तो नीमके कच्चे पत्तेको पीसकर शहदमें मिलाकर चटाना चाहिये।

### होठ फटना

प्रायः हमेशा और विशेषकर जाड़के दिनोंमें बालकोंके होठ फटने लगते हैं। इसके लिये :—

(१) घीमें नमक मिलाकर दिनमें दो तीन चार ढोंढी अर्थात् नाभिमें लगाना चाहिये।

(२) तरबूजके बीजको पानीमें पीसकर होठोंपर लगाना चाहिये।

### पसली उठना

पसलीका रोग दो प्रकारका होता है। (१) मलके दोषसे होता है। अर्थात् दस्त ठीक तरहसे न आनेसे ज्वर और खांसी आने लगती हैं। इसके लिये साधारण दस्त लानेवाली दवायें जैसे अमिलताशका गूदा, मुनक्का, या बनफ्सा देकर दस्त कराना चाहिये। जमालगोटा या

सनाय कभी नही देना चाहिये (२) दूसरे प्रकारकी दद कफके कारण होती है। इसमें बुखारके साथ साथ सांस भी फूलती है। इसकी दवा बड़ी सावधानीसे करनी चाहिये।

(१) बालकके पेटपर रेंडीका तेल मलकर गरम बकायन (नीमकी एक जाति) की पत्तीसे उसे बांध दे।

(२) करैलाकी पत्ती, अडूसेकी पत्ती, पका हुआ नागरपान तथा जामुनकी छालका रस निकाले और उसी रसमें बच घिसकर पिलावे।

## जूं या ढील

यह बीमारी साधारण है। अधिकांश बालकोंको जूं पड़ जाते हैं। इसके लिये सबसे सहज और एकमात्र औषध यह है।

निमौरी (नीमका फल) को पानीमें पीस कर सिरमें मले।

## कानमें कीडा

यदि बालकके कानमें कोई कीड़ा घुस जाय तो मकोयके पत्तेका रस गारकर कानमें डाले। अगर कानमे कनखजूरा घुस जाय तो मरोड़फलीकी जड़को रेंडीके तेलमें घिसकर

कानमें डालें। इससे जानवर मरकर ऊपर आ जायगा।

## पेटका रोग

पेटके रोग अनेक तरहके होते हैं। इससे हर एक रोगका अलग अलग वर्णन कियाजाता है।

(१) यदि बालकके पेटमें कीड़े (केंचुये) हों या उन्हें बदहजमी (अपच) हो तो प्याजका रस उन्हें पिलाना चाहिये।

(२) अगर पेटमें दर्द हो तो करैलेके पत्तेके रसमें जरासा हल्दी मिलाकर पिला दे।

(३) अगर अजीर्ण हो तो नीबूके रसमें केशर घिसकर चटा दे।

(४) अगर पेटमें कहीं मल रुक गया हो और दस्त साफ न होती हो तो नीबूके रसमें जायफल घिसकर चटा दे।

(५) अगर पेटमें कीड़े हों तो चावलभर केशर और कपूर खिलाकर ऊपरसे दूध पिला दे।

## पेटका बढ़ना

अगर बालकका पेट बढ़ गया हो और

उसे पचकाना हो तो वासी जलमें शहदका शर्वत वनाकर उसे पिलावे।

### तुतलाना

अगर वालक तुतलाकर बोलता हो और जवानसे साफ शब्द नही निकलते हों तो लघु-ब्राह्मी घासके ताजे पत्ते उसे कुछ दिनतक खिलावे। जवान पतली हो जायगी और साफ शब्द मुंहसे निकलने लगेंगे।

### वहरापन

यदि किसी कारणवश कानसे कम सुनाई देता है तो:—सफेद कत्था पीसकर खूब महीन कपड़ेमें छान डाले और गरम पानीमें उसे घोलकर शीशेकी पिचकारी द्वारा उसे कानमें डाले। थोड़ी देरके बाद फिर उसे वाहर खीच ले और नीमके पानीसे कान साफकर डाले।

### वालरक्षा घोंटी

निचे लिखी औषधियोंकी एक घोंटी तैयार करे और दोनों समय वालकको दे। बड़ा ही उपयोगी है:—

सौंफकी जड़ पुराना गुड़

| | |
|---|---|
| सौंफ | अमलताश |
| छोटी हरें | बाल बच |
| उन्नाव | बड़ी हरें |
| सोहागा | गुलाबके फूल |
| वायवीरंग | सफेद जीरा |
| अजवायन | मुनक्का |

इनकी बराबर मात्रा लेकर कूट डाले। जब देना हो तो खौलते हुए पानीमें एक मात्रा डालकर औटावे फिर उतारकर छान ले और आधा रत्ती या इससे कम वेशी काला निमक मिलाकर पिला दे। इससे बालकके पेटकी पीड़ा, बदहजमी, पेटका फूलना, पेटका कड़ापन, दूध फेंकना आदि सभी शिकायतें दूर हो जाती हैं और बालकके शरीरमें बल बढ़ता है।

इस घोंटीको हर समय घरमें तैयार रखना चाहिये और बालकको अस्वस्थ देखकर उसे पिलाना चाहिये।

# बाल चिकित्सा

(डाक्टरी मत)

सौरीघर—जमीनपर गिरते ही बालकको रुलानेकी कोशिश करनी चाहिये। दो वर्तनोंमें अलग अलग गरम और ठंढा जल रखना चाहिये। पहले बालकको गरम जल फिर ठंढे जलमें डुबो देना चाहिये। इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि बालकके मुंहपर पानी नहीं पड़ता। इससे बालक रोयेगा। जितना अधिक बालक रोये उतना ही अच्छा है।

आंख—इसके बाद बोरिक जलमें रूईके फाहेको तर करके बालककी आंख अच्छी तरह धोनी चाहिये। प्रसवके समय बालककी आंखमें मैल लग जाती है। उसी समय आंख न धो देनेसे उसमें पीड़ा होने लगती है और बालककी आंखमें रोग होकर कभी कभी आंख चली भी जाती है।

मुंह—अंगुलीमें अच्छी तरह रूई लपेटकर बालकके मुंहमें डालकर मुंह साफ कर देना चाहिये।

नाभि या ढोंढी—नार काटनेके लिये बैठे रहनेकी कोई जरूरत नहीं। नार तुरन्त ही काटना चाहिये। लड़का पैदा होनेके बाद जब नारसे रक्त निकलना बन्द हो जाय तब सूतसे नारको दोनों तरफसे बांधकर बीचसे उसे काट दे। नार बांधनेके लिये सूतको पहले पानीमें खूब पका ले। नार काटनेके बाद रूईके फाहेसे ढंककर उसे पट्टीसे बांध दे। नाभिको रोज रोज खोलकर देखना चाहिये। उसके धोनेके लिये बोरिक एसिडको काममें लाना चाहिये। बहुधा स्त्रियां दियेकी आंचसे हाथ गरम करके नाभिको सेंकती हैं। ऐसा नहीं करना चाहिये। इस बातका सदा ख्याल रखे कि नाभीमें मैल आदि न जमने पावे। इससे अनेक तरहके रोग हो जानेकी सम्भावना रहती है। बहुधा स्त्रियां नाभिमें मिट्टी पोत देती हैं। यह भी बुरा है। इससे मैंने दो बालकोंकी मृत्यु होते देखी है।

भोजन—नवजात बालकको पहले शहद चटाना चाहिये। इसके बाद माका दूध पिलाना चाहिये। कुछ लोगोका मत है कि दो दिनतक बालकको माताका दूध नहीं देना चाहिये। पर मेरी

समझमें इसका कोई कारण नहीं दिखाई देता। माका दूध आरम्भसे ही बालकको लाभकारी है। फिर धीरे धीरे बालकको गायका दूध देना चाहिये। सच्चा दूध कभी नहीं देना चाहिये। तीन पाव दूधमें एक पाव जल मिलाकर बालकको पिलाना चाहिये। सप्ताहमें एक बार तौलकर देखना चाहिये कि बालक वजनमें बढ़ रहा है या नहीं। उसी वजनके हिसाबसे बालकका भोजन घटाया और बढ़ाया जायगा। नीरोग बालकको नीचे लिखे अनुसार भोजन देना चाहिये।

| प्रथम सप्ताह | १ मास | २ मास | ५ मास | ७ मास | ९ मास | १० मास |
|---|---|---|---|---|---|---|
| दिन | दिन | दिन | दिन | दिन | दिन | दिन |
| ६ बजे | ६ बजे | ६-३० | ७ | ६-३० | ७ | ७ |
| ८ बजे | ८-३० ,, | ९ | १० | ९ | १० | १० |
| १० ,, | ११ ,, | ११—३० | १ | १० ३०, | १ | १ |
| १२ ,, | १-३० | २ | ४ | २ | ४ | ४ |
| २ ,, | ३ | ४—३० | | ४ ३० | | |
| ४ ,, | ५—३० | | | | | |
| शाम— | रात | रात | रात | रात | रात | रात |
| ६ बजे | ८ बजे | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| रात | १०—३० | १० | १० | १० | १० | |
| ८ बजे | २—३० | ३ | ३ | | — | |
| १० बजे | | | | | | |
| २ बजे | | | | | | |

टीका—जब लड़का तीन मासका हो जाय और यदि नीरोग हो तो उसे टीका दिलवा देना चाहिये। हाथमें तीन टीका लगवाना चाहिये। टीका दिला देनेसे चेचक (माता) निकलनेका डर जाता रहता है। टीका दिलाने-पर यदि संयोगवश माता निकल भी आवें तो उनसे डर नहीं रहता। टीका दिलानेमें बालक-को विशेष तकलीफ नहीं होती। दो तीन दिन तक साधारण ज्वर आवेगा। यदि सूजन अधिक हो तो रूईके फाहेसे बोरिक देना चाहिये। ऊपरसे पट्टी बांध देनी चाहिये जिससे किसी चीजकी ठेस न लग जाय अथवा बालक हाथ न दे दे।

दांत निकलना—जब लड़का सात मासका हो जाता है तभी उसे दांत निकलने लगते हैं। नीरोग बालकको दांत निकलते समय कोई कष्ट नहीं होता। पर कितने लड़के बीमार हो जाते हैं, दस्त आने लगती है, बुखार हो आता है। दांत निकलनेके समय यदि बालकको नींद नहीं आवे, वह अधिक रोवे तो दो ग्रेन ब्रोमा-इड जलमें मिलाकर शरबतके साथ, खिला देना

चाहिये। दांत दिखाई देने लगें तो मसगुरको किसी कड़ी चीजसे घिस देनी चाहिये। इसीलिये हमारे देशमें पहले दांत निकलते समय बालकको चूषिकाड़ी खिलानेकी चाल थी। दांत निकलनेमें यदि तकलीफ होती हो तो डाक्टरसे मसगुर चिरवा देना चाहिये। साधारणतः इसकी आवश्यकता नही पड़ती। रेंड़ीके तेलका जुलाब देना चाहिये। दांत निकल आनेपर सादा नेकड़ा पानीमें भिगोकर दांत दोनों बार धो देना चाहिये। आदमीको दो बार दांत निकलते हैं। सात महीनेकी आयुसे लेकर २ वर्षकी आयुतक दूधके दांत निकलते हैं। यह दांत ६ वर्षतक रहते हैं। ६ वर्षके बाद ये दांत टूटने लगते हैं और पक्के दांत निकलते हैं। सात वर्षसे लेकर २५ वर्षकी उम्रतक पक्के दांत निकल जाते हैं। दूधके दांत २० होते हैं। १० ऊपर और दस नीचे। पक्के दांत ३२ होते हैं। १६ नीचे और १६ ऊपर।

प्रायः देखा जाता है कि दांत निकलनेकी उमरमें अगर कोई रोग बालकको हो जाता है तो लोग यही समझते हैं कि बालकको दांत निकल

रहे हैं। पर यह बात सदा ठीक नहीं। यदि मशगुरमें सूजन आजाय, उसमें जलन और पीड़ा मालूम हो,तब तो दांत निकलना समझना चाहिये, नही तो नहीं। दांत निकलनेके समय अनेक रोग होते हैं, इसलिये डाक्टरको एक बार बुलाकर दिखला देना चाहिये। अगर दांत ठीक तरहसे नहीं निकलें तो मुंहकी शोभा बिगड़ जाती है। मसगुरमे सूजन होनेसे नीबूका रस घिस देना चाहिये। यदि इससे भी सूजन न जाय तो खोदकर खून निकाल देना चाहिये।

## बीमारी

बालकोंकी बीमारीका प्रधान कारण उनका भोजन समझना चाहिये। अनियमित आहार, कम या बेशी भोजन,खराब दूध पीनेसे उन्हें रोग हो जाता है। कंडेंसड दूध या किसी तरहका विलायती दूध बालकको नियमित रूपसे नहीं देना चाहिये। यदि अधिक आवश्यकता समझी जाय तो डाक्टरकी रायसे भोजन दिया जाय। इस प्रकारके दूधके सेवनसे बालक कभी भी सुखी नहीं रह सकता। बोतलमे रखकर दूध पिलानेकी प्रणाली सबसे खराब है। बोतलमें दूधके

